प्रकृति के निम्न श्रेणी के कवियों ने अधिकार-भेद से ऐसी भी रचनाएँ की हैं, जो असामयिक तथा कुत्सित हो गई हैं। पर जब तक संसार में निम्न श्रेणी के लोग हैं, तब तक निम्न श्रेणी के साहित्य का भी निर्माण होता रहेगा। आज भी 'घासलेटी' गंदे-से-गंदे साहित्य का निर्माण होता है। घृणित साहित्य और घृणित चित्रों का प्रचार आज भी अनेक प्रकार से होता ही है। यह अधिकार-भेद से संसार में होता ही है। इसके लिये किसी भाषा की निंदा व्यर्थ है। फिर व्रजभाषा में ऐसा साहित्य तो मुसलमानी बादशाहों और उनके फ़ारसी के साहित्य के कारण ही हुआ है। आज भी उच्छृंखलतामय पाश्चात्य साहित्य का प्रभाव हिंदी के साहित्य पर पड़ रहा है। व्रजभाषा के नायिका-भेद के कलामय साहित्य के विषय में, 'रस-कलस' की भूमिका में, पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय ने ठीक ही लिखा है—

"मैं जब कला की कसौटी पर नायिका-भेद की कविता को कसता हूँ, तो उसको बावन तोले पाव रत्ती ठीक पाता हूँ। जितने लक्षण कविता के बतला आया हूँ, वे सब उसमें पाए जाते हैं। इस विषय में उसकी रचनाएँ संसार की किसी भी समुन्नत भाषा का सामना कर सकती हैं। इस विषय के हिंदी-कवियों ने जब जिस भाव का चित्रण किया है, उस समय उस भाव का उत्तम-से-उत्तम चित्र खींचकर सामने रख दिया है। आप चाहे जिस चित्र को उठा लीजिए, और कला के विचार से उस पर दृष्टि डालिए, तो आपको आश्चर्य-चकित हो जाना पड़ेगा। भावुकता कविता की रीढ़ है। नायिका-भेद की कविताओं में वह कूट-कूटकर भरी है। यदि मनोभावों का स्वाभाविक विकास देखना चाहें, तो उसमें देखें। इस विषय के कवि का रस-पूर्ण हृदयांबुधि जब उत्ताल तरंग-माला-संकुल होता है, उस समय कैसे-कैसे भाव-मौक्तिक सहृदयों पर उत्सर्ग कर जाता है, इसका अनुभव उसी को होता है, जो कला की दृष्टि से उन मोतियों की परख करता है। जिनकी दृष्टि ऐसी नहीं, वे उन्हें भले ही घास या और कुछ समझ लें।"

(रस-कलस, भूमिका, पृष्ठ १२९)

व्रजभाषा में इस प्रकार की रचना कुछ अधिक है। इस ओर बड़े-बड़े समर्थ कवियों ने काव्य-रचना की है। इन कवीश्वरों में केशव, रहीम, बिहारी, सेनापति, मतिराम, घनानंद, दास और पद्माकर आदि सैकड़ों महान् कलाविद् हो गए हैं। इनके द्वारा अप्रतिम शृंगार-साहित्य की रचना हुई है, जिसका अधिकांश भाग उच्च कोटि की कला का परिचायक है, जिसमें मानवीय स्वभाव का सूक्ष्मातिसूक्ष्म विश्लेषणात्मक वर्णन सर्वथा हृदयहारी और उपादेय है।

### भक्ति-शृंगार में भक्ति

इसके सिवा व्रजभाषा में भक्ति-प्रधान शृंगार-रस-पूर्ण काव्य का बाहुल्य है, जो पवित्र, रमणीय एवं बहुमूल्य है। इसकी रचना साहित्यिक दृष्टि से तो परमोत्कृष्ट है ही, पर भक्तिमयी होने के कारण परमोज्ज्वल एवं पवित्रकारिणी भी है। इसमें प्रेम-मूलक भक्ति को

ही प्रधानता दी गई है, जिसका प्रारंभ सन् ईस्वी के बहुत पहले ही आर्यों के भक्ति-शास्त्र में हो गया था। सुप्रसिद्ध दार्शनिक विद्वान्, राष्ट्र-सूत्रधार महामति लोकमान्य बालगंगाधर तिलक ने अपने विश्वप्रसिद्ध ग्रंथ 'गीता-रहस्य' में लिखा है—

"तात्त्विक दृष्टि से सच्चिदानंद ब्रह्मोपासना का समावेश भी प्रेम-मूलक भक्ति-मार्ग ही में किया जाना चाहिए। परंतु इस मार्ग में ध्यान करने के लिये जिस ब्रह्म-स्वरूप का स्वीकार किया जाता है, वह केवल अव्यक्त और बुद्धिगम्य अर्थात् ज्ञानगम्य होता है, और उसी को प्रधानता दी जाती है; इसलिये इस क्रिया को भक्ति-मार्ग न कहकर अध्यात्म-विचार, अव्यक्तोपासना या केवल उपासना अथवा ज्ञान-मार्ग कहते हैं। और, उपास्य ब्रह्म के सगुण रहने पर भी जब उसका अव्यक्त के बदले व्यक्त और विशेषतः मनुष्य-देहधारी रूप स्वीकृत किया जाता है, तब वही भक्ति-मार्ग कहलाता है। इस प्रकार यद्यपि मार्ग दो हैं, तथापि उन दोनो में एक ही परमेश्वर की प्राप्ति होती है, और अंत में एक ही-सी साम्य बुद्धि मन में उत्पन्न होती है।

"इन मार्गों की भिन्नता से अंतिम साध्य अथवा ध्येय में कुछ भिन्नता नहीं होती। इनमें से एक ज़ीने की पहली सीढ़ी बुद्धि है, तो दूसरे ज़ीने की पहली सीढ़ी श्रद्धा और प्रेम है। किसी भी मार्ग से जाओ, अंत में एक ही परमेश्वर का एक ही प्रकार का ज्ञान होता एवं एक ही-सी मुक्ति भी प्राप्त होती है। इसलिये दोनो मार्गों में यही सिद्धांत एक ही-सा स्थिर रहता है कि 'अनुभवात्मक ज्ञान के बिना मोक्ष नहीं मिलता।' फिर यह व्यर्थ बखेड़ा करने से क्या लाभ कि ज्ञान-मार्ग श्रेष्ठ है या भक्ति-मार्ग! दोनो साधन प्रथमावस्था में अधिकार या योग्यता के अनुसार भिन्न हों, तथापि अंत में अर्थात् परिणाम-रूप में दोनो की योग्यता समान है, और गीता में इन दोनो को एक ही 'अध्यात्म' नाम दिया है।"

(गीता-रहस्य, पृष्ठ ४१३)

## भक्ति में प्रेम

इस प्रेम-मूलक भक्ति-मार्ग के आर्य-शास्त्रकारों ने भक्ति-मार्ग की जैसी गंभीर और विशद विवेचना की है, वैसी तो विश्व-साहित्य में सर्वथा दुर्लभ ही है। बड़े-बड़े सम्मान्य, पूज्यपाद आचार्यों, मुनियों, महर्षियों और महात्मा विद्वानों ने इस भक्ति की गहनातिगहन समीक्षा करके इसके भिन्न-भिन्न मार्गों का उद्घाटन किया है, पर अंतिम ध्येय सबका प्रायः एक ही है। आर्यों का भक्ति-मार्ग और भागवत-धर्म अत्यंत प्राचीन है। इसमें वासुदेव श्रीकृष्ण की उपासना का प्राधान्य है। इस मार्ग को वैष्णव-मार्ग भी कहते हैं। इसमें 'वासुदेवःसर्वमिति' का भाव 'उपनिषदों' एवं 'वेदों' के 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' के भाव से कुछ भी न्यून नहीं। इसमें 'नमो भगवते वासुदेवाय' की गूँज है। श्रीकृष्ण-भक्ति-पूर्ण वैष्णव-धर्म या भागवत-धर्म अथवा भक्ति-मार्ग का प्रादुर्भाव अत्यंत प्राचीन काल में हो चुका था, एवं इस उदार धर्म में मनुष्य-मात्र को ईश्वर-भक्ति का समान अधिकार प्राप्त था।

## भक्ति-शास्त्र की प्राचीनता

ग्वालियर-रियासत के भेलसा-शहर के पास, वेत्रवती नदी के निकट, 'वेस-नगर'-ग्राम में, 'खंभ बाबा' एक गरुड़ध्वज है। इसमें एक शिला-लेख है, जिसमें कहा गया है कि हेलिओडोरस-नामक एक हिंदू वैष्णव बने हुए यवन अर्थात् ग्रीक ने यह खंभ एवं इसी के सामने 'वासुदेव' का मंदिर निर्माण कराया था। यह हेलिओडोरस भेलसा के भगभद्र-नामक राजा के दरबार में तक्षशिला के एंटिआल्किडस-नामक ग्रीक राजा के एलची की हैसियत से रहता था। एंटिआल्किडस के सिक्कों से अब यह सिद्ध हो चुका है कि वह ईसा के पूर्व १४०वें वर्ष में राज्य करता था। इससे यह निर्विवाद सिद्ध है कि ईसा से दो शताब्दी पूर्व आर्य हिंदुओं में भक्ति-शास्त्र के भागवत-धर्म में वासुदेव-भक्ति प्रचलित थी। इससे यह भी सिद्ध होता है कि उदार वैष्णव-धर्म में यवन लोग दीक्षित होने लगे थे, एवं वे यवन भी वासुदेव के मंदिर बनवाने लगे थे।

इसके अतिरिक्त प्रसिद्ध फ्रेंच-पाली-पंडित सेनार्ट ने भी भागवत-धर्म को बौद्ध-धर्म के पूर्व ही का सिद्ध किया है। उन्होंने अपने 'बौद्ध-धर्म के मूल'-नामक व्याख्यान में इसे भली भाँति सिद्ध करके अंत में अपना निम्न-लिखित मत दिया है—

"No one will claim to derive from Buddhism, Vishnuism ......Assuredly Buddhism is the borrower.......To sum up, if there had not previously existed a religion made up of the doctrines of Yoga, of Vishnuite legends, of devotion to Vishnu Krishna, worshipped under the title of Bhagwata, Buddhism would not have come to birth at all."

( The Indian Interpreter, Poona, 1910, pages 177-178. )

सुप्रसिद्ध पुरातत्त्वज्ञ डॉक्टर बूलर ने भी कहा है—

"The ancient Bhagwata, Satvata or Panch Ratra sect devoted to the worship of Narayana and his deitified teacher Krishna, Devakiputra, dates from a period long anterior to the rise of Jainas in the 8th century B. C."

( Indian Antiquary, Vol. XXIII (1894), Pages 248. )

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि भागवत-धर्म का प्रादुर्भाव जैन, बौद्ध, ईसाई एवं मुसलमानों के बहुत पूर्व हो चुका था। इसकी प्राचीनता के अनेक अकाट्य प्रमाण हैं। जिस प्रकार ज्ञान-मार्गी उपनिषदों में उपासना एवं ज्ञान की अनुपम मीमांसा है, उसी प्रकार भागवत-धर्म में भक्ति की अप्रतिम विवेचना है। भागवत-धर्म या भक्ति-मार्ग के प्रधान ग्रंथ गीता, भागवत एवं नारद-पांचरात्र हैं, और नारायणीयोपाख्यान ( महाभारत ) तथा शांडिल्य-सूत्र भी हैं। भक्ति-मार्ग के इन प्रधान ग्रंथों में सगुण ( साकार ) परमात्मा एवं स्पष्टतः वासुदेव श्रीकृष्ण

की भक्ति का विधान है। ध्यान रहे, गीता को भक्ति मान्य है, उपासना नहीं। और, इसी से गीता के सप्तम अध्याय से द्वादश अध्याय तक बार-बार भगवान् ने 'भक्त' एवं 'भक्ति' का ही प्रचुरता से प्रयोग किया है, एवं यह घोषित किया है कि—

क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसाम् ;
अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते।
(गीता अ० १२, श्लो० ५)

अर्थात्, "अव्यक्त में चित्त की एकाग्रता करनेवाले को बहुत कष्ट होते हैं, क्योंकि इस अव्यक्त-गति को प्राप्त करना देहेंद्रियधारी मनुष्यों के लिये स्वभावतः कष्टदायक है।"

## साकार और निराकार ब्रह्मोपासना

स्मरण रहे, निराकार-निर्गुण की उपासना दुस्साध्य है। निराकार सगुण एवं साकार सगुण की भक्ति की जाती है। इसमें अपेक्षाकृत साकार सगुण ही श्रेष्ठ मार्ग है, क्योंकि रूप के विना—वस्तु के विना—गुणों की स्थिति मानना ही कष्ट-कल्पना है, और फिर दयामय, करुणा-सागर, भक्त-वत्सल एवं न्यायकर्ता आदि गुणों से युक्त निराकार सगुण एक प्रकार से उपासना के अंतर्गत आ जाता है। इसी कारण भागवत-धर्म या भक्ति-मार्ग ने परमात्मा के सगुण मानुषी रूप की ही भक्ति का विधान किया है। यहाँ यह ध्यान रहे कि ब्रह्म का आनंद-मय भाव ही प्रधान है, एवं इसी से ज्ञानी भी ब्रह्मानंद की इच्छा करते हैं। सो सच्चिदानंद भगवान् का सत् स्वरूप कर्तृत्व आदि से रहित, निर्गुण, निराकार है, एवं कर्तृत्व-सहित चेतन-स्वरूप दया, क्षमा आदि गुणों से युक्त, निराकार, सगुण है, तथा आनंदमय स्वरूप सगुण, साकार एवं बोधगम्य है। भक्ति-शास्त्र में इस सगुण, साकार, आनंदमय भाव की भक्ति करने का विधान है। इस शास्त्र के अनुसार इस नाम-रूपमय संसार के नाम-रूपमय मनुष्य के मन का साकार, सगुण की भक्ति के विना व्यापक में प्रवेश नहीं, एवं प्रेम और श्रद्धा जो भक्ति के प्रधान अंग हैं, सगुण, साकार में ही पूर्णत्व को प्राप्त होते हैं। मन की स्थिरता में ही ध्यान होता है, एवं चंचल मन साकार, सगुण के नाम-रूप में सहज ही लगता है। इसी से ध्यान-योग्य सगुण, साकार ब्रह्म की भक्ति ही भक्ति-शास्त्र को मान्य है। पर स्मरण रहे, ज्ञान तो निर्गुण का ही अपेक्षित है। इसके अभाव में भक्ति को जार-प्रेम के समान दूषित ही जानना चाहिए।

## भक्ति में माधुर्य

भक्ति-रस माननेवाले आचार्यों ने भक्ति-रस के दो मुख्य भेद किए हैं—(१) गौण और (२) मुख्य। इनमें गौण रस में (१) हास्य, (२) अद्भुत, (३) वीर, (४) करुण, (५) रौद्र, (६) भयानक और (७) बीभत्स-नामक सात भेद हैं, और मुख्य भक्ति-रस में (१) शांत, (२) दास्य, (३) सख्य, (४) वात्सल्य और (५) मधुर-नामक पाँच भेद हैं। इनमें मधुर रस मुख्यतम है। यह भी (१) प्रणय, (२) मान, (३) स्नेह, (४) राग और (५) अनुराग

तथा ( ६ ) महाभाव तक उन्नति करता है। इस मधुर रस की भक्ति को ही भागवतकार ने 'आत्मनिवेदनकारिणी भक्ति' और महर्षि नारद ने 'कांतासक्ति' नाम दिया है। इसमें चराचर विश्व के उस एकमात्र स्वामी परमात्मा को पति मानकर पतिव्रता स्त्री के समान अपना सब कुछ प्रियतम पति के चरणों पर न्योछावर कर देने का भाव है। इसमें भगवान् से मिलन की तीव्रतम आकांक्षा के पश्चात् भगवान् से भावना-रूप से तदाकारता प्राप्त हो जाती है। यह भाव उस समय होता है, जब जीवात्मा को यह ज्ञान हो जाता है कि भोक्ता तो केवल भगवान् है, और संपूर्ण चराचर भोग्य है। जब तक अपने में भोग्य दृष्टि भली भाँति न हो जाय, तब तक भगवान् में 'भोक्ता' की दृष्टि असंभव है। इस माधुर्य-भक्ति में भक्त जीवात्मा का ध्येय 'संभोग' होता है। इस दशा में उसके रसिक हृदय में प्रेम-रस-पूर्ण जो मधुर तरंगें उठती हैं, उनमें संभोग की लालसा रहती है। एक क्षण के लिये भी द्वैत का भाव, विलग रहने का भाव उसे असह्य हो उठता है। उसके संपूर्ण विकारों में संभोग की लालसा एवं विप्रलंभ की कसक ओत-प्रोत रहती है। भागवत-धर्म की इसी भक्ति का प्रभाव ईसाई रहस्यवादियों, मुसलमान सूफ़ियों और निर्गुणवादी कबीर और दादूदयाल आदि भक्त संतों पर पड़ा है। पर उसका जैसा उत्कर्ष वैष्णव कवियों की वाणियों में है, वैसा संसार-साहित्य में कठिन खोज करने पर भी दुर्लभ है।

## आर्य-साहित्य में श्रीराधाकृष्ण

इस प्रकार के आर्य-साहित्य में श्रीकृष्ण-गोपी-प्रेम की दिव्य धारा श्रीराधाकृष्ण के जल-तरंग-सम नित्य संबंध के वारि को लेकर प्रवाहित हुई है। मधुर रस की भक्ति का चूड़ांत आदर्श व्रजांगनाओं को ही आर्यों के भक्ति-शास्त्र ने घोषित किया है। इस गोपी-प्रेम का वर्णन श्रीमद्भागवत की रास-पंचाध्यायी में पाया जाता है। सुप्रसिद्ध समालोचक पूर्णचंद्र वसु महाशय अपने 'साहित्यचिंता'-नामक ग्रंथ में लिखते हैं—

"आर्यों के भक्ति-शास्त्र में एक और भी आदर्श प्रेम है। राधा उस प्रेम की प्रतिमा हैं, गोपियाँ उस प्रेम की सहचरी हैं। राधिका मधुरगोपिका-प्रेम का प्रकृष्ट निदर्शन है। पति-पत्नी का प्रेम जहाँ तक उन्नत हो सकता है, उस उन्नतावस्था को राधिका का प्रेम पहुँचकर कृष्ण-भक्ति से परिपूर्ण हो गया था। इसी से इस भक्ति का नाम प्रेम-भक्ति है। दांपत्य-प्रेम की परिपूर्णता को भगवदर्पण करना ही इसका उद्देश्य है, क्योंकि भगवान् ही प्राणवल्लभ हैं।...राधिका उसी प्रेम-भक्ति में उल्लासिनी और कृष्ण-लीलामयी हो गई थीं। उनके लिये कृष्ण का प्रेम ही संसार था, वही उनका सर्वस्व था। कृष्ण ही राधा के धन, सुख और चिंता थे, वह श्याम के प्रेम से ही मुग्ध थीं। श्याम के सहवास की अभिलाषिणी राधिका ने सब कुछ छोड़ दिया था।...कृष्णरूपमय वृंदावन में कृष्ण-कथामृत पान कर राधिका मुग्ध हुई थीं। विरह में राधिका की तन्मयता पूर्ण हुई थी। राधिका ने प्रकट कर दिया था कि कृष्ण-विरह असंभव है। राधा-कृष्ण सदा संसार में कदंब-मूल में विराजित रहेंगे।"

## गोपी-प्रेम का काल-निर्णय

इस माधुर्य-भक्ति और गोपी-प्रेम का वर्णन अत्यंत प्राचीन है। कई लोग इसे आधुनिक सिद्ध करने का दुराग्रह करते देखे जाते हैं। परंतु कालिदास के कई शताब्दी पूर्व हुए महाकवि भास के नाटकों में और प्रसिद्ध बौद्ध नागार्जुन के ग्रंथों में गोपी-प्रेम का वर्णन होने से यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि इस प्रकार की भक्ति का प्रादुर्भाव अत्यंत प्राचीन काल में हो चुका था, यहाँ तक कि भक्ति का चूड़ांत आदर्श व्रज-गोपियों की मधुर भक्ति को मानकर ही 'भक्ति-सूत्र' में 'यथा व्रजगोपिकानाम्' सूत्र आया है। इस गोपी-प्रेम में काव्य के उपयुक्त निर्मल सौंदर्य और उन्मुक्त, मधुर प्रेम का वर्णन करने की प्रचुर सामग्री सुलभ होने के कारण भावुक कवियों ने इसे अपनाया, और ऐसे साहित्य की सृष्टि की, जो सर्वथा अनुपम, अलौकिक और रमणीय है। व्रजभाषा का अधिकांश भाग, जिसमें गीति-काव्य की प्रधानता है, इसी प्रकार के उत्कृष्टतम साहित्य से परिपूर्ण होकर अपनी दिव्य ज्योति दर्शित कर रहा है।

इस प्रकार के भक्ति-शृंगार-पूर्ण साहित्य की रचना व्रजभाषा में उस समय हुई थी, जब भारत में मुसलमानों का आगमन हो गया था। इतिहास से स्पष्ट है कि वे जहाँ-जहाँ विजेता बने, वहाँ-वहाँ उन्होंने इस्लाम का भी प्रचार तथा प्रसार किया। यह वह समय था, जब हिंदुओं की संस्कृति पर विनाश के बादल छा गए थे। हम देखते हैं, इसी समय महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य, महाप्रभु श्रीहिताचार्य ( हरिवंश ), श्रीस्वामी हरिदासजी, श्री-मीराबाई, श्रीनरसी मेहता, श्रीसूरदास, श्रीहरिरामजी व्यास, श्रीध्रुवदास, श्रीभट्ट, श्री-नंददास और श्रीनागरीदास आदि सैकड़ों महानुभावों ने संपूर्ण उत्तरी भारत में भक्ति-तरंगिणी की प्रकांड धारा इतने वेग से प्रवाहित की कि संपूर्ण भारतवर्ष उसके अकथनीय आनंद में निमग्न हो गया! इन सबने श्रीकृष्ण की प्रेम-लक्षणा-पूर्ण भक्ति को प्रधानता दी है।

## सखी-भाव

उक्त कांत-भाव की भक्ति के सिद्धांत को लेकर व्रज-भूमि के भक्तों ने 'सखी-भाव' की भक्ति का मोहन-मंत्र फूँका। आनंदमय ब्रह्म में प्रकृति-पुरुष की अनंत लीला की—रसमय ब्रह्म के अनंत रास की—द्रष्टा भक्त जीवात्माएँ असंग रहकर श्रीराधाकृष्ण का नित्य-विहार निहारती हैं, और युगल जोड़ी पर तन-मन वारती हैं। यह भक्ति कांत-भाव की भक्ति से भी कहीं श्रेष्ठ हो गई है। कांत-भाव की भक्ति में, निर्गुणवादी कबीर आदि के रहस्यवाद में और सूफ़ियों की प्रेम-भक्ति में भी सखी-भाव के समान त्रैलोक्यपावनी सरसता और मधुरता नहीं है। इस सखी-भाव की भक्ति का प्रभाव भी ख़ूब ही पड़ा। प्रकृति के अधीन जीवात्मा अस्वतंत्र होने से नारी है, और अनंत प्रकृति उसकी स्वामिनी है, एवं वह रसमय एक अद्वितीय पुरुष श्रीकृष्ण उसका स्वामी है। अनंत महाप्रकृति ही ब्रह्म की आह्लादिनी शक्ति है, और उसकी सहचरी जीवात्मा ही उस सत् प्रधान

प्रकृति की सहायता से उसका अनंत ब्रह्म से अनंत रास देखने का सौभाग्य प्राप्त कर सकती है। यह तभी हो सकता है, जब प्रिया-प्रियतम-रूप प्रकृति-पुरुष पर अपना सर्वस्व न्योछावर कर उन्हीं के सुख में सुख मानकर जीवात्मा उनकी आनंदमयी क्रीड़ा का हृदय में अनुभव कर सके। इसी अवस्था के विषय में कबीर ने कहा है—

हम बासी वा देस के, जहँ बारह मास बिलास ;
प्रेम झरै, बिगसै कमल, तेज-पुंज-परकास ।

## शृंगार-भक्ति के संप्रदाय

इस प्रकार की भक्ति करनेवालों ने भी किंचित् भेद से पृथक्-पृथक् संप्रदाय स्थापित किए, जिनमें सिद्धांतों और आचारों की विभिन्नता होने से भिन्न-भिन्न दार्शनिक स्कूलों और प्रकृतियों के लोगों को वे विशेष रूप से हृदय-ग्राही हुए। श्रीकृष्ण-भक्ति के सखी-भाव के संप्रदायों ने व्रजभाषा के काव्य-साहित्य में पवित्र भक्ति-शृंगार का अनुपम, अविरल स्रोत बहाया है। इन संप्रदायों के प्रवर्त्तक धर्माचार्यों (Prophets, पैग़ंबरों) ने अपने-अपने संप्रदायों (Religions, मज़हबों) के धर्म-ग्रंथ व्रजभाषा में शृंगार-प्रधान काव्यों में ही रचे हैं। इन महानुभावों की रचनाएँ वाणियाँ कहलाती हैं, एवं इनके संप्रदायों के अनुयायी सज्जन इन वाणियों को वेद-वाणी के समान पूज्य मानते एवं इन वाणियों के नित्य पाठ को पाप-निवारण का तथा श्रीकृष्ण-सान्निध्य-प्राप्ति का हेतु मानते हैं। इस भक्ति-शृंगार के साहित्य में अत्यंत उच्च कोटि के धार्मिक सिद्धांतों का रहस्य स्पष्टतया उद्घाटित हुआ है, और अनमोल शिक्षा दी गई है। इनकी यह रचना हमें मर्त्यलोक से उठाकर ब्रह्मलोक में पहुँचा देती एवं हमारे हृदय कृष्णानंद में निमग्न कर हमारी जीवन्मुक्तों-जैसी स्थिति कर देती है।

## शृंगार-भक्ति का परिणाम

हिंदू-मुस्लिम-संघर्ष के कारण होनेवाले धार्मिक विप्लव के युग में इन संप्रदायों ने जो कार्य किया है, वह हिंदुत्व की दृष्टि से परम हितकारी सिद्ध हुआ है। इस प्रकार की भक्ति का बड़ा हितकर प्रभाव पड़ा, एवं हिंदू-जनता का अधिकांश इसी के कारण हिंदू-धर्म पर दृढ़ रहा। सच तो यह है कि इस भक्ति-शृंगार-पूर्ण साहित्य ने श्रीकृष्णोपासना की जो पतित-पावनी गंगा प्रवाहित की, उसने काल-प्रभाव के कारण मलीन हुए हिंदुओं के हृदयों को धोकर पवित्र कर दिया। केवल यही नहीं; मज़हबी कट्टरतावाले मुसलमान स्त्री-पुरुषों तक पर इस भक्ति-शृंगार का कैसा प्रभाव पड़ा था, इसके प्रमाण में रसखानि एवं ताज़ आदि की रचनाएँ दर्शनीय हैं। जब विधर्मी मुसलमान स्त्री-पुरुषों पर यह प्रभाव पड़ा, तब हिंदुओं पर जो प्रभाव पड़ा, उसका अनुमान सहज ही हो सकता है। इस भक्ति-शृंगार के साहित्य में जो उत्कृष्ट गीति-काव्य है, उसकी जोड़ विश्व-साहित्य में नहीं है।

## व्रजभाषा के विरोधियों से दो शब्द

इस प्रकार सागरोपम, विशाल, उत्कृष्ट कला-संपन्न काव्य-साहित्य से परिपूर्ण गौरवमयी

व्रजभाषा की निंदा करना सिवा अंध-पक्षपात और घोर अज्ञान के और कहा ही क्या जा सकता है ? फिर व्रजभाषा एक बार संपूर्ण देश की—समूचे हिंदू-राष्ट्र की—देश-भाषा रह चुकी है। उसमें अर्थ-गांभीर्य-पूर्ण शब्द और कोमल-कांत पदावली है, सहज माधुर्य है, और ओज है, और है थोड़े में विशाल अर्थ को भर लेने की क्षमता। इसी के कारण वह इतना सम्मान प्राप्त कर चुकी है। उसका साहित्य-भांडार भी अपरिमित है। भारतेंदु हरिश्चंद्र के समय से उसमें आधुनिक काल की राष्ट्रीयता का राग भी अलापा जा रहा है। सहस्रों प्रतिभा-शाली कवीश्वरों द्वारा मँजकर वह भली भाँति परिमार्जित हो चुकी है। उसका स्वरूप पूर्णतः विकसित और सरसता-संपन्न है। वह श्रुति-मधुरता में अपना सानी नहीं रखती। अनुप्रास और यमक आदि उसमें स्वभावतः आते-जाते हैं। एक-एक पद हज़ार-हज़ार कवियों द्वारा माँजे जाने से अत्यंत सुडौल, सरस और मनोहर हो गया है। क्रिया-पदों में भी एक विलक्षण कोमलता और समास-रूप में कहने का गुण भरा पड़ा है। इसीलिये उसे काव्योपयोगी सर्वश्रेष्ठ भाषा कहते हैं, और इसी से फ़ारसी और उर्दू का मोह त्यागकर मुसलमान बादशाहों, नवाबों और कवियों ने इसे अपनाया था। इस भाषा के विषय में अधिक लिखना व्यर्थ ही है, क्योंकि विचारशील लोग इसके महत्त्व को भली भाँति जानते ही हैं, और जो नहीं जानते, वे उसे समझेंगे ही क्या ? हाँ, जो जानते हुए भी नहीं मानते, ऐसे दुराग्रही लोगों को ब्रह्मा भी नहीं समझा सकते।

## व्रजभाषा में नवीन प्रगति

हर्ष का विषय है, भारतेंदु के बाद व्रजभाषा पर जो आपत्ति के बादल छा गए थे, वे अब धीरे-धीरे हट रहे हैं। भारतेंदु के बाद हम व्रजभाषा-साहित्य की रचना का ह्रास देखते हैं। यद्यपि उसमें पं० बद्रीनारायण चौधरी 'प्रेमघन', राय देवीप्रसादजी 'पूर्ण', श्रीबालमुकुंद गुप्त, श्रीसत्यनारायण 'कविरत्न', पं० नाथूरामशंकर शर्मा 'शंकर', श्रीजगन्नाथदास 'रत्नाकर', श्रीसनेहीजी, पं० रामचंद्र शुक्ल, श्रीवियोगी हरि आदि की उत्कृष्ट रचनाएँ हुईं अवश्य ; पर पत्रकारों एवं खड़ी बोली के प्रचारकों ने संघटित आंदोलन करके व्रजभाषा का विरोध किया, जिससे व्रजभाषा दब-सी गई थी। पर हिंदी-साहित्य में श्रीदुलारेलालजी भार्गव के सराहनीय प्रयत्न से, माधुरी के निकलते ही, व्रजभाषा की लता पुनः लहलहाने लगी। यद्यपि यह सत्य है कि अनेक विद्वान् व्रजभाषा-सेवियों ने इधर भी व्रजभाषा की श्री-वृद्धि करने में विशेष योग दिया है, पर श्रीदुलारेलालजी का प्रयत्न अनेक कारणों से इन सबकी अपेक्षा अधिक महत्त्व-पूर्ण रहा है। कारण, आप व्रजभाषा-साहित्य के प्रचारक तथा प्रकाशक ही नहीं, श्रेष्ठ कलाकार भी हैं। साथ ही आप खड़ी बोली के भी वैसे ही समर्थक हैं। अतएव आप हिंदी-माता के ऐसे सपूत हैं, जो प्राचीन और नवीन दोनो धाराओं के ज़बर्दस्त हिमायती और प्रचारक हैं। आप हिंदी के उन महानुभावों में से हैं, जो रात-दिन लगन के साथ राष्ट्र-भाषा हिंदी के उत्थान में सतत प्रयत्नशील रहते हैं।

# ३. दुलारे-दोहावली और उसके रचयिता

## कविवर श्रीदुलारेलाल भार्गव

श्रीदुलारेलालजी भार्गव का जन्म लखनऊ के सुप्रसिद्ध, सुप्रतिष्ठित, धनी भार्गव-कुल के यशस्वी श्रीमान् प्यारेलालजी के यहाँ हुआ था। आप उनके ज्येष्ठ पुत्र हैं। आपका लालन-पालन उर्दू के अजेय दुर्ग लखनऊ में हुआ। पर आपसे तो हिंदी की अक्षय सेवा का कार्य होना था। यद्यपि आपका परिवार उर्दू की ओर प्रधावित था, पर आपने अपने बालपन में ही अपना एक निश्चित मार्ग ग्रहण कर लिया था। आपकी माताजी तुलसी-कृत रामायण और पुराणों का नियमित रूप से पाठ किया करती थीं। इसलिये उनके हिंदी-प्रेम से प्रभावित होकर—इनको हिंदी के प्रति बाल्यकाल से ही अनुराग हो गया था, और आप उनकी अनुपस्थिति में उनके ग्रंथ चुपचाप पढ़ा करते थे। यह हिंदी-प्रेम अवस्थानुसार धीरे-धीरे बढ़ता गया। आप स्कूल और कॉलेज में अध्यापकों द्वारा उच्च कोटि के प्रतिभा-शाली विद्यार्थी समझे जाते थे। दर्जे में प्रथम आने के कारण आपको अनेक छात्रवृत्तियाँ ( वज़ीफ़े ) और स्वर्ण-पदक मिले। अँगरेज़ी में प्रांत-भर में प्रथम आने के कारण आपको नेस्फ़ील्ड*-स्कालरशिप भी मिला।

किशोरावस्था में पदार्पण करते ही आपका विवाह श्रीमान् फूलचंदजी भार्गव, एक्स्ट्रा-असिस्टेंट कमिश्नर की सुपुत्री श्रीमती गंगादेवी से हुआ। हमारे होनहार महाकवि को श्रीगंगादेवी के रूप में बाह्य और आभ्यंतर सौंदर्य-निधि की प्राप्ति हुई थी। कहते हैं, इस स्वर्गीया देवी को जैसा अपार सौंदर्य मिला था, वैसा ही हृदय-सौंदर्य भी। ऐसा मणि-कांचन-संयोग बिरले ही पुण्यवान्, भाग्यशाली मनुष्य को प्राप्त होता है। इन देवी में अनेक गुणों के साथ-साथ हिंदी के अनन्य प्रेम का सबसे बड़ा गुण था। इस सत्संग को पाकर दुलारेलालजी की हिंदी-हित की कामना-बेलि दिन-दूनी रात-चौगुनी बढ़ने लगी, और आपने अपने सोलहवें वर्ष में भार्गव-पत्रिका का संपादन-भार अपने कोमल कंधों पर ले लिया। आपके संपादन के पूर्व भार्गव-पत्रिका उर्दू में निकलती थी, पर आपके हाथ में आते ही वह राष्ट्र-भाषा हिंदी में निकलने लगी। उसमें हिंदी के अच्छे-अच्छे कवि और लेखक भी लेख देते थे।

दुर्दैव-वश दो ही तीन मास पति के साथ रहकर सौभाग्यवती श्रीगंगादेवी परलोक सिधारीं। इस आघात से दुलारेलालजी की जीवन-धारा में एक महत् परिवर्तन हो गया। नवलकिशोर-प्रेस के तत्कालीन अध्यक्ष रायबहादुर श्रीमान् प्रयागनारायणजी भार्गव, जो आपके बाबा† होते थे और भार्गव-परिवार में सबसे ज्येष्ठ थे, आपसे बड़ा स्नेह रखते थे। वह

---

* युक्तप्रांत में कभी यह शिक्षा-विभाग के डाइरेक्टर थे। इनकी लिखी अँगरेज़ी व्याकरण प्रसिद्ध है।

† आपके परबाबा श्रीमान् फूलचंदजी के श्रीमान् नवलकिशोरजी सी० आई० ई० छोटे भाई थे। सो नवलकिशोरजी के पुत्र श्रीमान् प्रयागनारायणजी आपके बाबा होते थे।

अपने परिवार का इनको उज्ज्वलतम समझते थे। उनकी इच्छा थी कि आप आई० सी० एस्० पास करने के लिये विलायत जायँ, किंतु आपने सरकारी नौकरी करना पसंद नहीं किया, और अपनी प्राणेश्वरी पत्नी की इच्छा की पूर्ति के लिये हिंदी की महान् सेवा करने का बीड़ा उठाया। श्रीमती गंगादेवी अपना पांचभौतिक तन त्यागकर, पति की आत्मा में लीन होकर हिंदी का इतना भारी उपकार करेंगी, यह कौन जानता था? प्रेमी हृदय पर इस घटना का यह प्रभाव पड़ा कि दुलारेलालजी उसी समय से अविवाहित रहकर हिंदी-सेवा में निरत हैं। पत्नी के प्रति पति का ऐसा प्रगाढ़ प्रेम बीसवीं सदी में बहुत कम देखने में आता है। अगर वह आई० सी० एस्० होकर विलायत से लौटते, तो किसी ज़िले में पड़े दिन काटते, और हिंदी उनकी इस अमूल्य सेवा से वंचित ही रह जाती! अस्तु।

आपने अपनी सती-साध्वी धर्मपत्नी स्वर्गीया गंगादेवी के मरणोपरांत उनकी पुण्य-स्मृति में, वसंत-पंचमी के दिन, 'गंगा-पुस्तकमाला' प्रारंभ की। इस माला का पहला पुष्प था माला के संपादक, संचालक और स्वामी श्रीदुलारेलालजी-रचित 'हृदय-तरंग'-नामक ग्रंथ। इसे आपने अपनी स्वर्गीया प्रिय पत्नी को समर्पित किया। इसके बाद तो फिर 'गंगा-पुस्तकमाला' में राष्ट्र-भाषा हिंदी के गौरव को बढ़ानेवाली प्रत्येक विषय की श्रेष्ठ पुस्तकें निकलीं, जिनसे हिंदी का विशेष गौरव बढ़ा है। इन सब पुस्तकों को आपने स्वयं ही घोर परिश्रम से संपादित करके सुंदरता से प्रकाशित किया है। इसी के साथ-साथ हिंदी के इस यशस्वी सपूत ने अपने प्रिय बालसखा और चचा श्रीविष्णु-नारायणजी भार्गव के सहयोग से 'माधुरी' को निकालकर तथा उसका सुचारु रूप से संपादन करके हिंदी की गति-विधि ही बदल दी। उसी समय से हिंदी के मासिक साहित्य में अभूतपूर्व सुधार हुआ, जिसका भारी श्रेय श्रीदुलारेलालजी को है। 'माधुरी' को योग्य हाथों में सौंपने के बाद हिंदी के इस लाड़ले लाल ने 'सुधा'-पत्रिका को जन्म दिया। सुधा का संपादन भी आपने अपने ही हाथों में रक्खा, और आज तक आप ही के हाथों में है। सुधा हिंदी-संसार की प्रथम श्रेणी की पत्रिकाओं में अग्रगण्य रही है, और है। पहले यह मासिक थी, पर अब पाक्षिक है। पाक्षिक पत्रिका होते हुए भी यह मासिक के समान ही सज-धज से निकलती है। इसका संपादन उच्च कोटि का होता है। इन दोनो सर्वश्रेष्ठ पत्रिकाओं के संपादन में आप जहाँ प्राचीन, प्रतिष्ठित साहित्य-सेवियों का सम्मान करते आए हैं, वहाँ नवीन, योग्य साहित्य-सेवियों को प्रबल प्रोत्साहन भी देते आए हैं। अनेक महिला लेखिकाओं को तो आप ही ने बढ़ावा दे-देकर उनसे लेख और ग्रंथ लिखवाए हैं। इस प्रकार आपने जहाँ स्वयं हिंदी की सेवा की है, वहाँ दूसरों से भी हिंदी-सेवा का कार्य लिया है। इनके समान हिंदी-हितैषिता बिरले लोगों में ही मिलेगी, फिर इतनी सेवा तो दुर्लभ है।

यद्यपि आपने खड़ी बोली में भी सुंदर, रसीली, भाव-पूर्ण कविता की है, पर आपकी कविता प्रधानतया ब्रजभाषा में मुक्तकों के रूप में ही देखी गई है। अब आपकी कविता के

विषय में कुछ लिखने के पूर्व मैं आपके संपादन तथा प्रकाशन-कार्य की प्रशंसा के विषय में कुछ अग्रगण्य विद्वानों की सम्मतियाँ उपस्थित करता हूँ—

सुप्रसिद्ध हिंदी-हितैषी डॉक्टर सर जॉर्ज ग्रियर्सन के० सी० एस्० आई०, पी-एच्० डी० महोदय—

"A new series of editions of Hindi classical works has lately been projected under the title of the Sukavi Madhuri Mala. The general editor of the series is Shri Dulareylal Bhargava well-known in Northern India as the Editor-in-Chief of the excellent Hindi Magazine, the Sudha. In this series he proposes to offer to the public critically prepared editions of the master pieces of Hindi Literature with careful and full commentaries.

The publisher and the general editor may be congratulated on beginning this series so auspiciously and it is to be hoped that the other works to be included in it will reach the same standard of scholarship."

संस्कृत के प्रकांड विद्वान् प्रोफ़ेसर रामप्रतापजी शास्त्री ( नागपुर-विश्वविद्यालय के संस्कृत-हिंदी-प्राकृत-पाली-विभाग के अध्यक्ष )—

"The Ganga Pustak Mala Karyalaya is one of the best Publishing Institutions in India. It has played an important part in the evolution of modern Hindi Literature.

It has recently made tremendous progress under the efficient management of its young and energetic Proprietor Mr. Dulareylal Bhargava, an accomplished Poet, Prose-writer and the Editor of the best Hindi Monthly '*Sudha*'.

Mr. Dulareylal Bhargava has undoubtedly laid the Hindi-speaking world under a deep debt of gratitude by his selfless services and he will go down to posterity as the most successful Publisher. He has revolutionised Hindi printing and publishing in so short a time."

आचार्य पं० महावीरप्रसादजी द्विवेदी—बहुत-सी महत्त्व-पूर्ण और मनोरंजक पुस्तकें प्रकाशित करके गंगा-पुस्तकमाला के मालिक हिंदी-साहित्य की अभिवृद्धि में विशेष सहायक

हुए हैं। उनके पुस्तक-प्रकाशन का यह क्रम यदि इसी तरह चलता रहा, तो भविष्य में यह अभिवृद्धि अधिकाधिक वृद्धिंगत होती रहेगी।

सुप्रसिद्ध इतिहास-लेखक और कवि श्रीमान् 'मिश्रबंधु'—आपसे हिंदी का जैसा उपकार हुआ और हो रहा है, वैसा भारतेंदु हरिश्चंद्र के पीछे केवल इने-गिने महानुभावों द्वारा हो सका है। हम आशा करते हैं कि आगे चलकर आप हिंदी का और भी विशेष हित-साधन कर सकेंगे।

छायावाद के श्रेष्ठ कवि पं० सूर्यकांतजी त्रिपाठी 'निराला'—श्रीदुलारेलालजी भार्गव ने हिंदी की जो सेवा की है, उसका मूल्य निर्द्धारित करना मेरी शक्ति से बिलकुल बाहर है। 'माधुरी' और 'सुधा' में बराबर आप नवीन लेखकों को प्रोत्साहित करते रहे हैं, कितनी ही महिला-लेखिकाएँ तैयार कीं। यह क्रम हिंदी की किसी भी पत्रिका में नहीं रहा। इस प्रोत्साहन-कार्य में भार्गवजी का स्थान सबसे पहले है। लखनऊ-जैसे उर्दू के क़िले में इस तरह हिंदी का विशाल प्रासाद खड़ा कर देना कोई साधारण-सी बात नहीं थी। इसके लिये कितना परिश्रम तथा कितना अध्यवसाय चाहिए, यह मर्मज्ञ मनुष्य अच्छी ही तरह समझ लेंगे!

आप अनेक बार अनेक सभाओं और समाजों द्वारा निमंत्रित होकर सभापति का पद सुशोभित कर चुके हैं। युक्तप्रांतीय हिंदी-साहित्य-सम्मेलन के सप्तमाधिवेशन के सभापति के पद से आपने गुरुकुल कांगड़ी में जो भाषण किया था, वह महत्त्व-पूर्ण है। आपका सिंध-साहित्य-सम्मेलन का संभाषण भी हिंदी की हित-कामना से ओत-प्रोत एवं सुंदर हुआ है। ग्वालियर-हिंदी-साहित्य-सम्मेलन के अवसर पर अखिल भारतीय हिंदी-कवि-सम्मेलन ने आपकी कविता पर मुग्ध होकर उपस्थित कवियों में आपको प्रथम पुरस्कार दिया, जिसे आपने स्वयं न लेकर पं० पद्मकांतजी मालवीय को, जिनका नंबर दूसरा था, दिलवा दिया। प्रयाग में, द्विवेदी-मेला के समय, हास-परिहास के रंगमंच पर, अनेक कटाक्षों के उत्तर में आपकी मीठी हास्यमयी रचना ने सब उपस्थित सज्जनों को प्रसन्न किया था। उससे प्रकट होता है कि आप समय पर, तुरंत ही, मनोहर, चुटीली रचना करने में भी समर्थ हैं। हिंदू-विश्वविद्यालय, लखनऊ-विश्वविद्यालय आदि शिक्षा-संस्थाओं में भी कवि-सम्मेलन और वाद-विवादों में सभापति का भार वहन करते हुए आप विद्यार्थियों में हिंदी-प्रेम जाग्रत् करते रहे हैं। सप्तम संयुक्तप्रांतीय कवि-सम्मेलन के सभापति का पद भी आप मेरठ में सुशोभित कर चुके हैं। परसाल कलकत्ता पधारने पर वहाँ के साहित्य-सेवियों ने आपका अभिनंदन किया था। आप प्रकृति से पर्यटनशील हैं। काश्मीर, पंजाब, राजपूताना, सी० पी०, यू० पी०, बुंदेलखंड, मध्यभारत आदि आपका ख़ूब घूमा हुआ है। इससे आपका अनुभव बहुत बढ़ा है, जो एक सुकवि के लिये अपेक्षित है। आप मिलनसार और प्रेमी सज्जन हैं। आपके सामाजिक विचार अत्यंत उदार हैं। न तो आप प्राचीन भारतीय सभ्यता का सर्वथा नाश ही चाहते हैं, और न प्राचीनता की रूढ़ियों से

जकड़े रहकर प्रगतिशील समय से सर्वथा पीछे रह जाना ही पसंद करते हैं। तात्पर्य यह कि आप प्राचीन और नवीन का ऐसा समन्वय चाहते हैं, जो विश्व-कल्याणकारी हो। आप विभिन्न विचार-प्रणालियों को मानव-जीवन के विकास के लिये श्रेयस्कर समझकर उन सबका आदर करते हैं। आप जाति-पाँति में विश्वास नहीं रखते। सांप्रदायिकता से भी आप दूर रहते हैं। सुधा और गंगा-पुस्तकमाला के संपादन तथा प्रकाशन और गंगा-फ़ाइनआर्ट-प्रेस तथा गंगा-ग्रंथागार के संचालन से समय बचाकर आप काव्य की रचना भी करते आए हैं। आप थोड़ा, किंतु अच्छा लिखने की नीति के क़ायल हैं।

## दुलारे-दोहावली

कविवर पं० दुलारेलालजी भार्गव की इस श्रेष्ठ रचना 'दुलारे-दोहावली' में सब मिलाकर दो सौ आठ दोहे हैं। प्रारंभ में, प्रार्थना-शीर्षक में, आठ दोहे हैं—( १ ) गणेश-प्रार्थना, ( २ ) राधा-कृष्ण-विनय, ( ३ ) रमापति-विनय, ( ४ ) मातृभूमि-वंदना, ( ५ ) कवि-कर्म, ( ६ ) वीर-रस के लिये कवि-प्रार्थना, ( ७ ) कला और ( ८ ) सरस्वती-वंदना। इसके बाद मुख्य ग्रंथ प्रारंभ होता है। इन दोहा-रत्नों को कवि ने यत्र-तत्र बिखेरकर रक्खा है।

दुलारे-दोहावली जिस रचना-प्रणाली पर लिखी गई है, उसके अनुसार यह साहित्य-शास्त्र की दृष्टि से एक 'कोष' है, जिसमें २०८ दोहा-रत्न यत्र-तत्र अपने ही आपमें पूर्ण रहकर अपनी कमनीय कांति प्रदर्शित कर रहे हैं। साहित्य-शास्त्र में विवेचकों ने ऐसे 'पद्य-रत्न' को 'मुक्तक' कहा है। पद्यात्मक काव्य के प्रधानतया दो भेद हैं—( १ ) प्रबंध-काव्य और ( २ ) मुक्तक-काव्य। प्रबंध-काव्य में कवि एक विस्तृत कथानक का आश्रय लेकर काव्य-रचना करने के लिये एक विशाल क्षेत्र चुन लेता है। उसे काव्य-सामग्री को एक विस्तृत क्षेत्र में यथास्थान भर देने की पूर्ण स्वतंत्रता रहती है। उसका काम अभिधा से निकल जाता है, और कथानक की रोचकता के कारण उसमें मनोरमता रहती है। मुक्तककार का क्षेत्र बहुत ही संकीर्ण रहता है, उसी में उसको अपना संपूर्ण कथानक ध्वनि से, गंभीर अर्थ-पूर्ण शब्दों में, झलकाना पड़ता है। जहाँ प्रबंध-काव्य में छंद शृंखला-संबद्ध रहने के कारण आगे-पीछे के पद्यों का सहारा लेकर अपनी रक्षा कर सकते हैं, वहाँ मुक्तक-छंद को स्वतंत्र रूप से एकाकी रहकर अपना गौरव पूर्ण प्रबंध के सामने स्थापित करना पड़ता है। इसीलिये खंड काव्य, महाकाव्य आदि लिखने की अपेक्षा मुक्तक लिखना महत्त्व-पूर्ण है।

यह सत्य है कि मुक्तक की रचना काव्य-कला-कुशलता का चरम आदर्श है। एक पूरे प्रबंध ( ग्रंथ ) में कवि को विस्तृत कथानक का आश्रय लेकर रस-स्थापना का जो कार्य करना पड़ता है, वही कार्य एक छोटे-से मुक्तक में कर दिखाना विलक्षण काव्य-रचना-सामर्थ्य की अपेक्षा रखता है। कथानक का विस्तृत वर्णन न करके अर्थात् उसका आश्रय न लेकर एक छोटे-से छंद में इतना रस भर देना कि रसिक अगली-पिछली कथा का आश्रय लिए विना ही उसके आस्वादन से तृप्त हो जाय, सचमुच में असाधारण प्रतिभा का काम है। एक ही

स्वतंत्र पद्य में विभाव, अनुभाव और संचारी भावों से परिपूर्ण रस का सागर लहराना, एक संपूर्ण आख्यायिका को थोड़े-से ध्वन्यात्मक शब्दों में भर दिखाना, कथन-शैली में एक निराला बाँकपन—एक निराला चमत्कार पैदा करना, उपमान-उपमेयों द्वारा समान दृश्य दिखलाकर भाव-साधर्म्य अथवा भाव-वैधर्म्य के आलंकारिक वेश को सजाना और सबके ऊपर देश-काल-पात्र के अनुकूल, स्वाभाविक प्रवाहमयी, आलंकारिक और मुहावरेदार, अर्थमयी, नपी-तुली, भावानुकूल, प्रांजल भाषा का सहज-सुकुमार प्रयोग करना सचमुच भारी क्षमता का काम है। मुक्तक की रचना प्रधानतया व्यंग्य-प्रधान उत्तम काव्य में होती है। मानव-स्वभाव का सूक्ष्मातिसूक्ष्म विश्लेषण करना और प्रकृति-पर्यवेक्षण एवं प्रकृति की अनुभूति के साथ गहन-से-गहन निगूढ़ रहस्यों का उद्घाटन करना मुक्तकों की रचना का आदर्श होता है। पंडित पद्मसिंह शर्मा ने ठीक ही लिखा है—

"मुक्तक की रचना कविता-शक्ति की परा काष्ठा है। महाकाव्य, खंड काव्य या आख्यायिका आदि में यदि कथानक का क्रम अच्छी तरह बैठ गया, तो बात निभ जाती है। कथानक की मनोहरता पाठक का ध्यान कविता के गुण-दोष पर नहीं पड़ने देती। कथा-काव्य में हज़ार में दस-बीस पद्य भी मार्के के निकल आए, तो बहुत हैं। कथानक की सुंदर संघटना, वर्णन-शैली की मनोहरता और सरलता आदि के कारण कुल मिलाकर काव्य के अच्छेपन का प्रमाण-पत्र मिल जाता है। परंतु मुक्तक की रचना में कवि को गागर में सागर भरना पड़ता है। एक ही पद्य में अनेक भावों का समावेश और रस का सन्निवेश करके लोकोत्तर चमत्कार प्रकट करना पड़ता है।...इसके लिये कवि का सिद्ध सारस्वतीक और वश्यवाक् होना आवश्यक है। मुक्तक की रचना में कवि को रस की अक्षुण्णता पर पूरा ध्यान रखना पड़ता है, और यही कविता का प्राण है।"

( सतसई-संजीवन-भाष्य, भू० भा० )

यद्यपि यथार्थ में रसमय काव्य ही काव्य है, पर कुछ ऐसे काव्य भी लिखे जाते हैं, जो नीति एवं धर्म आदि के उपदेश को प्रधानतया प्रतिपादित करनेवाले होते हैं। इनमें बहुधा रस का अभाव रहता है, सुभाषित-मात्र इनमें रहता है, जिसमें केवल वाग्वैदग्ध्य का चमत्कार होता है। मुक्तक भी इस पर बहुतायत से लिखे जाते हैं। ऐसे सूक्ति-प्रधान मुक्तकों की रचना नीति और धर्म आदि के उपदेश देने के उद्देश्य से की जाती है। इनमें भी कथन-शैली का बाँकपन और शब्द-चमत्कार का समावेश होना आवश्यक होता है, क्योंकि इनके बिना सूक्ति-प्रधान उत्तम मुक्तक नहीं रचे जा सकते। रस को छोड़कर अन्य काव्यांगों का समुचित समावेश इनमें अत्यंत संक्षेप में करना पड़ता है।

काव्य की अभिव्यक्ति सर्वोत्कृष्टतया व्यंग्य में होती है, इसीलिये अनेक साहित्य-रीति-ग्रंथकार—महामति विवेचकों ने व्यंग्य-प्रधान काव्य को श्रेष्ठता दी है। बहुत-से आचार्य और आगे बढ़ गए हैं; रस की अभिव्यक्ति के लिये भी सबल होने के कारण ध्वनिमय व्यंग्य को काव्य की आत्मा घोषित किया है। इस प्रकार की रस-ध्वनि-पूर्ण काव्य-रचना करनेवाले ही

महाकवि कहलाते हैं। यह व्यंग्य काव्य में ध्वनि से उसी प्रकार झलकता है, जिस प्रकार अंगना का लावण्य उसके सुंदर शरीर से। धुरंधर काव्य-मर्मज्ञ आनंदवर्द्धनाचार्य लिखते हैं—

प्रतीयमानं पुनरन्यदेव
वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम्;
यत्तत्प्रसिद्धावयवातिरिक्तं
विभाति लावण्यमिवांगनासु। (ध्वन्यालोक १।४)

"महाकवियों की वाणी में वाच्य अर्थ के अतिरिक्त प्रतीयमान अर्थ एक ऐसी चमत्कारक वस्तु है, जो अंगना के अंग में हस्तपादादि प्रसिद्ध अवयवों के अतिरिक्त लावण्य की तरह चमकती है।"

## दुलारे-दोहावली के मुक्तक

इस प्रकार के मुक्तक और वे भी रस, ध्वनि और भावानुगामिनी उत्कृष्ट काव्य-भाषा से युक्त, दुलारे-दोहावली में, यत्र-तत्र बिखरे हुए देख पड़ते हैं। यद्यपि ऐसा जान पड़ता है कि दोहावली में आदि से अंत तक कोई क्रम नहीं, क्योंकि प्रत्येक पद्य मुक्तक होने से स्वतंत्र है, फिर भी विषय-विचार की दृष्टि से दुलारे-दोहावली में क्रम है, जो ध्यान से देखने पर मालूम हो जायगा। दोहावली के ये दोहे भाषा और भाव की दृष्टि से परमोत्कृष्ट हुए हैं। 'सूक्ति' के दोहे भी बड़े चुटीले और अनूठे काव्य के उदाहरण हैं। उनमें भी कथन-शैली के तीखेपन के साथ मधुर कसक-पूर्ण बाँकपन पाया जाता है। इस दोहावली को सूक्ष्म तथा गहन दृष्टि से देखने पर गागर में सागर दिखलाई पड़ने लगता है। इतने विषयों को, इतने थोड़े में, इतने अनूठे ढंग से, सरल काव्य में लिखना और उसमें भी ऐसा कुछ लिख जाना, जो बड़े-बड़े विद्वान् व्यक्ति भी न लिख सके थे, सचमुच असाधारण प्रतिभा का काम है। हमारे दोहावलीकार ने ऐसा ही किया है।

## गागर में सागर

इस एक ही छोटे काव्य-कोष में इतना भर देना यह सिद्ध करता है कि इसके पूर्व रचयिता ने बहुत कुछ देखा-भाला है, और उसका हृदय असंख्य अनुभूतियों का आगार बन चुका है। इसमें कवि ने जिस विषय को उठाया है, उसका बड़ा ही सच्चा, अनुभूत, हृदयग्राही और भावमय चित्र, अत्यंत मनोरम, भावानुगामिनी भाषा में, उपस्थित कर दिया है। सजीव कल्पना-मूर्तियों द्वारा शाश्वत प्रकृति के अंतरंग और बहिरंग का रमणीय वर्णन साहित्य-शास्त्रानुमोदित उत्कृष्ट कवि-कौशल से करने में दुलारे-दोहावलीकार को अभिनंदनीय सफलता मिली है। विशुद्ध भारतीय भावनाओं को मानव-प्रकृति को ग्राह्य, विशद कलात्मक रीति से उपस्थित करने में कवि का कौशल देखते ही बन पड़ता है। इस काव्य-कोष में ऐसे-ऐसे अनमोल मुक्तक-रत्न हैं, जिनका मूल्य आँकना बड़े-बड़े जौहरियों का ही काम है। इसमें कवि का प्रकृति-पर्यवेक्षण और विशाल अनुभव स्पष्टतया परिलक्षित होता है।

## दोहावली में बहुदर्शिता

स्मरण रहे, केवल पद्य लिखने लगना ही कविता करना नहीं है। कवि का संसार-ज्ञान बड़ा विस्तृत होता है। वह मनुष्य-स्वभाव का पारखी होता है। उसकी दृष्टि के सम्मुख प्रकृति का रहस्य खुल जाता है। उसकी कल्पना मर्त्य से स्वर्ग और स्वर्ग से मर्त्य तक अबाध गति से विचरण करती है। दुलारे-दोहावली के प्रणेता की अनेक कलाओं और शास्त्रों की जानकारी हमें आश्चर्य-चकित करती है।

इस दोहावली में व्याधिन का मृग को शर से मारना और जाल में रखकर ले जाना, चंद्रमा के सम्मुख कमल का संकुचित हो जाना, अड़ियल घोड़े का लगाम खींचते रहने एवं चाबुक चलाते रहने पर भी एक ही स्थान पर अड़े रहना, चंद्रोदय से कुमुदिनी का विकसित होना, चरसे के पानी का रुक-रुककर जल देना, झरने का अविश्रांत प्रपात, पराजित नृपति का भागना और दुर्ग में पनाह लेना, सूर्य-किरणों से समुद्र-जल का भाप-रूप होकर बादल बनना एवं उससे वर्षा होना, आकाश से तारों का टूटकर गिरना और अमंगल की सूचना देना, बंसी डालकर मछली को फँसाना, कूची चलाकर पट पर चित्र चित्रित करना, चकमक पर लोहे की चोट देकर सूत में आग झाड़ना, बरसते हुए बादल में बिजली का कौंदना, वायुयान का बरसते हुए बादल को चीरकर ऊपर चढ़ जाना, स्वास्थ्य का संपूर्ण सुखों का एकमात्र साधन होना, आत्मज्ञान से 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' के भाव की प्राप्ति होने पर शाश्वत आनंद, चुगलखोरों की काली करतूत, झंझावात से उपवन का नाश, चवा से तरु का उखड़ जाना, खस की टट्टी से लुओं का शीतल-मंद-सुगंध होना, रजनी-गंधा का रजनी ही में सुबास देना, अंबर-बेलि से तरु का शुष्क होना, छटके में मछलियों का कूदना और फँसना, अंध-बिंदु के सामने पड़ने पर कोई भी वस्तु का न दिखलाई देना, हीरे की बहुमूल्यता, उज्ज्वलता और कठोरता, बिना तार के तार से समाचारों का चुपचाप जाना और आना, मूर्च्छित स्वर्ण का कुरंड-कण से आबदार बनना, रहँट द्वारा सिंचाई होना, पुर की रक्षा के लिये प्राचीर का बनना, भूकंप से सुदृढ़ गढ़ का ढह जाना, आयात पर तट-कर लगाकर देश की आर्थिक दशा को सुधारना, ज्वार से सिंधु में बाढ़ आना, शत्रु के प्रबल आक्रमण से भय-विह्वल हो नारियों का व्रत-रक्षणार्थ जौहर करना, छली ठगों का मूर्च्छित कर छलना, डाल पर झूला डालकर पटली पर झूलना, तंत्री का रुचिर राग रागना, आतिशी शीशी का आँच खाकर भी यथापूर्व रहना, कर्ण का दान, भामाशाह का त्याग, त्रिशंकु की गति, हरिश्चंद्र की सत्यप्रियता, संध्या-समय पथिक का भठियारी के यहाँ विश्राम, संपूर्ण नगर के दीपकों का बिजली-से जल उठना, ब्रह्म की खोज करने में स्वयं ब्रह्म होकर अहंकार खो बैठना, आत्मसमर्पण करनेवालों का समर्पण-केतु दिखलाना, जल-अलि का घूम घूमकर चपलता से एक ही ओर तैरना आदि-आदि अनेक वर्णन हैं, जिनसे कवि के व्यापक ज्ञान और पांडित्य का परिचय प्राप्त होता है।

## दोहावली में काव्यांग

दुलारे-दोहावली में अनेक काव्यांगों के बहुत ही प्रकृष्ट और विशुद्ध उदाहरण पाए जाते हैं। यहाँ कुछ का उल्लेख करना अप्रासंगिक न होगा। निम्न-लिखित उदाहरणों से कवि का काव्य-रीति का मार्मिक ज्ञाता होना सूचित होता है। निम्न-लिखित उद्धरणों में लाक्षणिक पद्धति का मनोमोहक चमत्कार दर्शनीय है—

पूर्वानुरागांतर्गत अनूढ़ा की अभिलाषा-दशा—

गुरुजन-लाज-लगाम, सखि-सिख-साँटो हू निदरि—
टरत न प्रिय मुख-ठाम, अरत अरीले दृग-तुरग।

कलहांतरिता—

नाह-नेह-नभ तें अली, टारि रोस कौ राहु—
पिय-मुख-चंद दिखाहु प्रिय, तिय-कुमुदिनि बिकसाहु।

वय-संधि—

नख-सिख-देस लग्यौ चढ़न इत जोबन-नरनाह,
पदन-चपलई उत लई जनु दृग-दुरग पनाह।

विरह-निवेदन—

झपकि रही, धीरैं चलौ; लेहु दूरि तें प्यार,
पीर-दब्यौ दरकै न उर चुंबन ही के भार।

प्रवत्स्यत्पतिका—

तन-उपबन सहिहै कहा बिछुरन-झंझाबात,
उर्‍यौ जात उर-तरु जबै चलिबे ही की बात?

आगतपतिका—

मुकुता सुख-अँसुआ भए, भयौ ताग उर-प्यार;
मन-सूई तें गूँथि जनु देति हार उपहार।

रूपकातिशयोक्ति-अलंकार—

खिलैं अनेक सुभग सुमन, सुमन न नेक पत्याय;
अमल कमल ही पै मधुप फिरि-फिरि फिरि मँडराय।

व्यतिरेक—

दमकति दरपन-दरप दरि दीपसिखा-दुति देह;
वह दृढ़ इकदिसि दिपत, यह मृदु दस दिसनि स-नेह।
मैन-ऐन तव नैन, सोहैं सरसिज-से सुभग;
ए बिकसित दिन-रैन, वे बिकसित बस दिबस हीं!
तेज तुरंग तुरंग तैं इतौ कि दुसतर माप;
वह मारैं आगे बढ़ै, यह भागें द्रुत आप।

असंगति —

लरैं नैन, पलकैं गिरैं, चित तरपैं दिन-रात,
उठै सूल उर, प्रीति-पुर अजब अनोखी बात।

उत्प्रेक्षा—

कढ़ि सर तें द्रुत दै गई दृगनि देह-दुति चौंध;
बरसत बादर-बीच जनु गई बीजुरी कौंध।

## दोहावली में अलंकार

दुलारे-दोहावली में वैसे तो अनेक अलंकारों का वर्णन है, और ख़ूब है; परंतु कविवर दुलारेलाल का पूर्ण कौशल रूपक-अलंकार के उत्कृष्ट वर्णनों में परिलक्षित होता है। स्मरण रहे, उपमा की अपेक्षा रूपक का निर्वाह कठिन होता है। इसमें भी परंपरित सावयव सम अभेद रूपक लिखना तो पूर्ण कवित्व-सामर्थ्य की अपेक्षा रखता है। प्रस्तुत दोहावली में कविवर ने सावयव सम अभेद रूपक-अलंकार की पूर्ण छटा अनेक दोहों में बड़े ही कौशल से छहराई है। किसी विषय को उठाकर, उसके उचित उपकरणों को सजाकर वैसे ही भाव-साधर्म्य का दूसरा सावयव दृश्य उपस्थित कर उनमें आदि से अंत तक सम अभेद रूपक का निर्वाह कर ले जाना विलक्षण प्रतिभा, प्रबल कल्पना और व्यापक ज्ञान के साथ-साथ सरस अनुभूति का परिचायक है। अब तक रूपकों की अनुपम छटा के लिये बिहारी-सतसई की ही सर्वापेक्षा अधिक प्रसिद्धि और सम्मान है। पर दुलारे-दोहावली के उत्कृष्ट रूपकों की परंपरित सावयव सम अभेद रहने की काव्य-चातुरी देखकर अब विवश होकर यही कहना पड़ता है कि उत्कृष्ट रूपकों की दृष्टि से दुलारे-दोहावली के दोहे बिहारी-सतसई के दोहों का सफलता से मुक़ाबला करते हैं। ऐसे दो-चार रूपक यहाँ देखिए—

हृदय कूप, मन रहँट, स्मृति-माल माल, रस राग,
बिरह बृषभ, बरहा नयन क्यों न सिंचै स्मर-बाग?
जोबन-बन बिहरत नयन-सर सों मन-मृग मारि—
बाँधति ब्याधिनि केसिनी केसन-पास सँवारि।
नाह-नेह-नभ तें अली, टारि रोस कौ राहु—
पिय-मुख-चंद दिखाहु प्रिय, तिय-कुमुदिनि बिकसाहु।
चित-चकमक पै चोट दै, चितवन-लोह चलाइ—
हित-आगी हिय-सूत मैं ललना गई लगाइ।
रही अछूतोद्धार-नद छुआछूत-तिय डूबि;
सास्त्रन कौ तिनकौ गहति क्रांति-भँवर सौं ऊबि।
यौरप-दुःशासन निठुर खींचत लखि निधि-चीर—
जन्मभूमि-कृष्णा करी 'मोहन' अभय-शरीर।

दंपति-हित-डोरी डरी, लटकति चल चित-डार,
चार चखन-पटरी परी, झुँकनि झूलत मार।
चपल चखन-चर चार मिलि, नवल-बयस-थल आय—
हित-झँपान लै चित-पथिक स्मर-गिरि देत चढ़ाय।

भाषा

दुलारे-दोहावली की भाषा प्रौढ़ साहित्यिक ब्रजभाषा है। स्मरण रहे, प्राचीन काल ही से साहित्यिक ब्रजभाषा में अत्यंत प्रचलित फ़ारसी, बुंदेलखंडी, अवधी और संस्कृत के तत्सम शब्दों का थोड़ा-बहुत प्रयोग होता रहा है। ब्रजभाषा के किसी भी कवि की भाषा का बारीकी से अध्ययन करने पर उपर्युक्त बात का पता सहज ही चल सकता है। कुछ प्राचीन कवियों ने तो अनुप्रास और यमक के लिये भाषा को इतना तोड़ा-मरोड़ा है कि शब्दों के रूप ही विकृत हो गए हैं। यद्यपि दोहावलीकार ब्रजभाषा के निर्माता सूर, बिहारी आदि कवीश्वरों द्वारा अपनाए गए बुंदेलखंडी, अवधी और फ़ारसी के अत्यंत प्रचलित शब्दों का बहिष्कार करना अनुचित मानते हैं, पर उन्होंने प्रायः ब्रजभाषा के विशुद्ध रूप को ही अपनी रचना में अपनाया है। दूसरी प्रांतीय हिंदी-बोलियों अथवा फ़ारसी के शब्दों का आपने इने-गिने दस-पाँच स्थलों पर ही, जहाँ उचित समझा है, प्रयोग किया है। आपने अत्यंत प्रचलित अँगरेज़ी शब्दों का भी दो-चार दोहों में प्रयोग किया है; परंतु ऐसे स्थलों में प्रयुक्त अँगरेज़ी शब्द वे हैं, जिनके पर्यायवाची शब्द हिंदी में नहीं मिलते, और जिन्हें आज जनता भली भाँति समझती है। जैसे—

सासन-कृषि तैं दूर दीन प्रजा-पंछी रहैं,
सासक-कृषकन कूर आर्डिनेंस-चंचो रचो।

इसमें आर्डिनेंस का प्रयोग ऐसा ही हुआ है। एक और भी उदाहरण दर्शनीय है, जिसमें प्रचलित अँगरेज़ी शब्दों के प्रयोग द्वारा कविवर श्रीदुलारेलाल ने 'भाषा-समक'-अलंकार रक्खा है—

सत-इसटिक जग-फील्ड लै जीवन-हाकी खेलि;
वा अनंत के गोल मैं आतम-बालहिं मेलि।

दोहावली की भाषा में बोलचाल की स्वाभाविकता और ज़बाँदानी का चमत्कार सर्वत्र दर्शनीय है। पद-मैत्री का भी सौष्ठव है। अनुप्रास, श्लेष और यमक का बड़ा ही औचित्य-पूर्ण, रसानुकूल, सुंदर प्रयोग किया गया है। माधुर्य, प्रसाद और ओज की अनेक दोहों में निराली छटा आ गई है। यहाँ स्थानाभाव के कारण भाषा-सौंदर्य के विषय में अधिक न लिखकर मैं दोहावली के शब्दालंकारों की छटा की कुछ झलक दिखलाता हूँ—

अनुप्रास—

संतत सहज सुभाय सौं सुजन सबै सनमानि—
सुधा-सरस सींचत स्रवन सनी-सनेह सुबानि।

कियौ कोप चित-चोप सौं, आई आनन ओप,
भई लोप पै मिलत चख, लियौ हियौ हित छोप।
स्याम-सुरँग-रँग-करन-कर रग-रग रँगत उदोत;
जग-मग जगमग जगमगत, डग डगमग नहिं होत।
गुंजनिकेतन - गुंज - जुत हुतौ कितौ मनरंज!
लुंज - पुंज सो कुंज लखि क्यों न होय मन रंज?
नंद - नंद सुख - कंद कौ मंद हँसत मुख - चंद,
नसत द्वंद - छलछंद - तम, जगत जगत आनंद।

**यमक—**

बस न हमारौ, करहु बस, बस न लेहु प्रिय लाज;
बसन देहु, ब्रज मैं हमैं बसन देहु ब्रजराज!
बार बित्यौ लखि, बार झुकि बार बिरह के बार—
बार-बार सोचति—'कितै कीन्हीं बार लबार?'
खरी साँकरी हित-गली, बिरह - काँकरी छाइ—
अगम करी तापै अली, लाज - करी बिठराइ।
हृदय-सून तैं असत - तम हरौ, करौ जौ सून,
सून-भरन के हित झपटि झट आवेगौ सून।

**श्लेष—**

बिषय-बात मन-नाव कौं भव-नद देति बहाइ;
पकरु नाव - पतवार दृढ़, चट लगिहै तट आइ।
मन-कानन मैं धँसि कुटिल, काननचारी नैन—
मारत मति-मृगि मृदुल, पै पोसत मृगपति - मैन!
सखी, दूरि राखौ सबै दूती-करम-कलाप;
मन-कानन उपजत-उठत प्यार आप - ही - आप।
देस कला नव बिसतरत, हरत ताप चहुँ ओर,
करत प्रफुल्ल प्रफुल्लचँद चतुरन - चित्त - चकोर।

दोहावली की भाषा परिमार्जित, व्याकरण-विशुद्ध और शब्दालंकारों से सुसज्जित है। उसमें असमर्थ, विकृत तथा अप्रयुक्त शब्द नहीं हैं, एवं उसकी सबसे बड़ी विशेषता है समास में कहने की प्रणाली। अत्यंत संक्षेप में विशाल अर्थ भरने में दोहावलीकार ने प्रशंसनीय सफलता प्राप्त की है। इसे देखकर रहीम के इस दोहे का स्मरण हो आता है—

दीरघ दोहा अरथ के, आखर थोरे आहिं,
ज्यों 'रहीम' नट कुंडली सिमिटि, कूदि कढ़ि जाहिं।

## दोहावली की विशेषता और उसका अंतरंग

दुलारे-दोहावली में हम ब्रजभाषा की कोमल-कांत पदावली में—भावानुगामिनी तथा काव्यगुण-संपन्न भाषा में शृंगार और करुण-रस के कोमलतम मनोभावों की मंजुल, सजीव कल्पना-मूर्तियाँ, वीर-रस की ओजस्विनी उक्तियाँ, देश-प्रेम का छलकता हुआ प्याला, शांत-रस की सुधा-धारा और राष्ट्रीयता एवं नीति की चुटीली, ज़ोरदार सूक्तियाँ पाते हैं। इन सबका वर्णन कवि ने उत्कृष्टतया किया है। यद्यपि दोहावली के दोहों में अनेक विषयों एवं रसों का वर्णन है, पर प्रधानता शृंगार-रस की है। शृंगार-रस की रचना में भी संयत प्रकृति के सुकवि ने निर्लज्जता-पूर्ण, उद्वेग-जनक वर्णन को छुआ तक नहीं। दुलारे-दोहावली के शृंगार-वर्णन के दोहे विशुद्ध रति-भाव के द्योतक हैं, जिनमें अनंग काम अशरीरी होकर ही आया है। यथार्थ में कविवर ने भावधारा-प्रधान साहित्य के मुख्य भाव प्रेम की अभिव्यंजना और अलौकिक सौंदर्य की ही अवतारणा अपने शृंगार-रस के दोहों में की है। आपने लौकिक अर्थात् नर-नारी-संबंधी और अलौकिक अर्थात् परमात्मा-संबंधी द्विविध शृंगार के संयोग-वियोगात्मक वर्णनों में प्रेम की प्रधानता रखकर अनुभावों का कलामय चमत्कार दिखलाया है। यही एक ऐसे कवि हैं, जो शृंगार-रस के अनेक सफल चित्र उपस्थित करने में उद्वेग को सर्वथा बचा गए हैं। इसके लिये कवि की जितनी प्रशंसा की जाय, थोड़ी है। आप कुलटा और गणिका तक के भावमय, काल्पनिक शब्द-चित्रों में उद्वेग का अभाव ही देखेंगे। ऐसे दो उदाहरण यहाँ देखिए—

कुलटा—

लंक लचाइ, नचाइ दृग, पग उँचाइ, भरि चाइ—
सिर धरि गागरि डगर महँ नागरि नाचति जाइ।

गणिका—

मृदु हँसि, पुनि-पुनि बोलि प्रिय, रखि रूखी रुख बाम—
नेह उपै, पालै, हरै करि बिधि-हरि-हर-काम।

दोहावलीकार ने रस-व्यंजना का वैभव अनुभावों और हावों की सरस योजना में प्रदर्शित किया है। कुछ उदाहरण लीजिए—

जोबन-बन बिहरत नयन-सर सों मन-मृग मारि—
बाँधति ब्याधिनि केसिनी केसन-पास सँवारि।
झपटि लरत, गिरि-गिरि परत, पुनि उठि-उठि गिरि जात ;
चख-भट निधरक हित-समर करत परसपर घात।
ऊँच-जनम नरवर हरत नित नमि-नमि पर-पीर ;
सींचत सिखरी सौं निकसि निमन बहत नद तीर।

भावों के घात-प्रतिघात का भी कविवर श्रीदुलारेलाल ने अनूठा वर्णन किया है। जैसे—

जीवन - धन - जय - चाह धन कंकन-बंधन करति ;
उत तन रन-उतसाह, इत बिछुरन की पीर मन।
हिय उलही तिय पेखि पिय, बिलखी दुलही देखि ;
सुखनभ-दुखधर-बीच की मन-त्रिसंकु-गति लेखि।

संयोग-शृंगार के वर्णन में भी कवि ने रति-भाव की सरस अनुभूति की अभिव्यंजना को ही प्रधानता दी है। जैसे—

लेत-देत संदेस सब, सुनि न सकत कछु कोय ;
बिना तार कौ तार जनु कियौ दृगनु तुम दोय।
आवन-बात बही जु धन, नयन सजन लिय मूँदि ;
नेह-गही वह मनचही रही मही नख खूँदि।
दंपति - हित - डोरी खरी परी चपल चित - डार,
चार चखन - पटरी अरी, झोंकनि झूलत मार।

दुलारे-दोहावली में प्रधानतया विप्रलंभ या वियोग-शृंगार का वर्णन पाया जाता है। कविवर ने इसमें भाव-व्यंजना या रस-व्यंजना के अतिरिक्त वस्तु-व्यंजना का भी आश्रय लिया है, परंतु इनकी वस्तु-व्यंजना औचित्य की सीमा का उल्लंघन करके खिलवाड़ के रूप में कहीं नहीं हुई है। इनके भावों में स्वाभाविक मृदुता और सरसता है। सहृदय भावुक कवि ने अन्यान्य कवीश्वरों के समान विरह के ताप को लेकर खिलवाड़ नहीं किया है, फिर भी इनका विरह-वर्णन बड़ा ही तीव्र और चुटीला है। यहाँ दो-चार उदाहरण देखिए—

कठिन बिरह ऐसी करी, आवति जबै नगीच—
फिरि-फिरि जाति दसा लखैं कर दृग मींचति मीच।
नई लगन किय गेह, अली, लली के ललित तन ;
सूखत जात अछेह, तरु ज्यौं अंबरबेलि सौं।
तचत बिरह-रबि उर-उदधि, उठत बिकलता-मेह,
नयन-गगन उमड़त घुमड़ि, बरसत बहुरि अछेह।
धाय धरति जौ अंग नहिं मुरछा - अली अयान,
उमगि प्रान - पति - संग तौ करतौ प्रान पयान।
बिरह - सिंधु उमड़्यौ इतौ पिय - पयान - तूफ़ान,
बिथा - बीचि बूड़त अली, अथिर प्रान - जलजान।

कविवर ने भक्ति-शृंगार के वर्णन को भी अपनी दोहावली में, उचित मात्रा में, अनूठे ढंग से, रक्खा है। यहाँ दो-एक उदाहरण द्रष्टव्य हैं—

श्रीराधा बाधाहरनि - नेहअगाधा - साथ—
निसचल नयन-निकुंज मैं नचौ निरंतर नाथ!

बस न हमारौ, करहु बस, बस न लेहु प्रिय लाज ;
बसन देहु, ब्रज मैं हमैं बसन देहु ब्रजराज !

श्रीकृष्ण-भक्ति की वैष्णव-संप्रदायों की इस सखी-भक्ति के अतिरिक्त आपने रहस्यवादियों की शृंगार-भक्ति के भी दोहे कहे हैं। दो दोहे यहाँ देखिए—

नीच मीच कौं मत कहै, जनि उर करै उदास ;
अंतरंगिनी प्रिय अली पहुँचावति पिय-पास।
समय समुझि सुख-मिलन कौ, लहि मुख-चंद उजास ,
मंद - मंद मंदिर चली लाज - मुखी पिय - पास।

शांत-रस और भक्ति की सुधा-धारा भी कविवर ने अपने अनेक दोहों में अत्युत्कृष्टतया प्रवाहित करने में पूर्ण सफलता प्राप्त की है। इस बात के प्रमाण-स्वरूप निम्न-लिखित दो-चार दोहे देखिए—

आयु-रात जग-पलँग परि, जीवन-सपन-भुलाइ ,
आतम-ज्ञान बिहाइ तैं मैं - तूँ ही बरराय।
जगि-जगि, बुझि-बुझि जगत मैं जुगनू की गति होति ;
कब अनंत परकास सौं जगिहै जीवन-जोति ?
दरसनीय सुनि देस वह, जहँ दुति-ही-दुति होइ ,
हौं बौरो हेरन गयौ, बैठ्यौ निज दुति खोइ।

इसी में योग-वर्णन का यह दोहा भी दर्शनीय है—

इड़ा - गंग, पिंगला-जमुन सुखमन-सरसुति-संग—
मिलत उठति बहु अरथमय अनुपम सबद - तरंग।

भक्ति-वर्णन के निम्न-लिखित दोहे भी देखिए, कैसे अनूठे हैं—

बिषय-बात मन-नाव कौं भव-नद देति बहाइ ;
पकरु नाव-पतवार दृढ़, चट लगिहै तट आइ।
तलफत दृग-पट आय, तन-पिंजर मैं बिकल ह्वै ;
उरि न प्रान-खग जाय, प्रभु ! राखौ दै दरस-फल।
अगम सिंधु जिमि सीप-उर मुकता करत निवास ,
तिमिर-तोम तिमि हृदय बसि करु हृदयेस ! प्रकास।
ग्राह-गहत गजराज की गरज गहत ब्रजराज—
भजे गरीब-निवाज कौ बिरद बचावन - काज।
नंद - नंद सुख - कंद कौ मंद हँसत मुख - चंद ,
नसत द्वंद - छलछंद - तम, जगत जगत आनंद।

इस कवि ने चेतावनी के भी बड़े ही चुटीले और गंभीर दोहे कहे हैं—

जग - नद मैं तेरी परी देह - नाव मँझधार ;
मन-मलाह जो बस करै, निहचै उतरै पार।
गई रात, साथी चले, भई दीप-दुति मंद,
जोबन-मदिरा पी चुक्यौ, अजहुँ चेति मतिमंद।

कविवर दुलारेलाल ने अनेक दोहों में सजीव प्रतिमाओं की तसवीरें खींच दी हैं, जैसे—

नई सिकारिनि - नारि, चितवन - बंसी फेंकिकै,
चट घूँघट-पट डारि, चंचल चित-झख लै चली।
लंक लचाइ, नचाइ दृग, पग उँचाइ, भरि चाइ—
सिर धरि गागरि डगर महँ नागरि नाचति जाइ।

वीर-रस की अभिव्यंजना में जो दोहे लिखे गए हैं, उनमें कवि को अपूर्व सफलता मिली है। यहाँ दो-चार दोहे देखिए—

भ्रमी भीर, भवभामिनी भई चित्र - अवरेखि ;
भयौ भयाकुल भीष्म हू भीष्म भीष्म-प्रण पेखि।
दुष्ट - दनुज-दल-दलन कौं धरे तीक्ष्ण तरवार,
देश - शक्ति दुर्गावती दुर्गा कौ अवतार।
को तो-सो जग-बीच, करन, भयौ करनी-करन?
नाच रही सिर मीच, तऊ न छाँड़ी बान निज!
छुट्यौ राज, रानी बिकी, सहत डोम-गृह द्वंद,
मृत सुत हू लखि प्रिया सौं कर माँगत हरिचंद।

इन दोहों में ओज और वीर-रस की अभिव्यंजना का हृदयहारी कौशल देखते ही बनता है!

नीति-वर्णन की सूक्तियों में भी दुलारे-दोहावली में अद्‌भुत चमत्कार आया है। देखिए—

संगत के अनुसार ही सबकौ बनत सुभाइ ;
साँभर मैं जो कछु परै, लवन-रूप ह्वै जाइ।
होत निरगुनी हू गुनी बसैं गुनी के पास ;
करत लुएँ खस सलिलमय सीतल, सुखद, सुबास।
पागल कौं सिच्छा कहा, साधू कौं तरवार?
कहा अंध कौं आरसी, त्यागी कौं घर-बार?
नियमित नर निज काज-हित समय नियत करि लेय ;
रजनी ही मैं गंध ज्यौं रजनी-गंधा देय।
संतत सहज सुभाव सौं सुजन सबै सनमानि—
सुधा-सरस सींचत स्रवन सनी-सनेह सुबानि।

सौंदर्य-वर्णन में कवि ने मानुषी रूप और प्रकृति का श्लाघ्य वर्णन किया है। स्मरण रहे, कला में सौंदर्य प्रधान है। इसी से कवि सौंदर्य का वर्णन करता है। बाह्य प्रकृति के सौंदर्य का वर्णन संसार के संपूर्ण श्रेष्ठ कवि सदा से करते आए हैं। कविवर दुलारेलाल के ऐसे वर्णनों में जो श्रेष्ठता है, उसे निम्न-लिखित दोहों में देखिए। मानुषी रूप का वर्णन देखिए—

बिंब देखिबे कौं कहा झुकति प्रपातहिं तीर?
भोरी, तुव मुख-छबि लखैं होत बिकल, चल नीर!
चख-झख तव दृग-सर-सरस-बूड़ि, बहुरि उतराय—
बेंदी छटके मैं छटकि अटकि जात निरुपाय।
झीनैं अंबर झलमलत उरजनि-छबि छितराइ;
रजत-रजनि जुग चंद-दुति अंबर तैं छिति छाइ।
मोह - मूरछा लाइ, करि चितवन - करन - प्रयोग,
छबि-जादूगरनी करति बरबस बस चित-लोग।
मैन-ऐन तव नैन, सोहैं सरसिज-से सुभग;
ए बिकसित दिन-रैन, वे बिकसित बस दिबस हीं।
कढ़ि सर तें द्रुत दै गई दृगनि देह-दुति चौंध;
बरसत बादर बीच जनु गई बीजुरी कौंध।

प्राकृतिक वर्णनों में भी विलक्षण सौंदर्य के साथ कवि ने काल्पनिक भाव-सौंदर्य का अभिन्न मेल मिलाकर हृदयग्राही सौंदर्य की सृष्टि की है। स्मरण रहे, जनसाधारण की दृष्टि से कवि की दृष्टि कुछ विलक्षण होती है। शुभ्र-सलिला सरिता जनसाधारण की दृष्टि में शुभ्र-सलिला सरिता-मात्र है, पर कवि की दृष्टि में उस शुभ्र-वसना सुंदरी का शरीर शृंगार की क्रीड़ा-भूमि है। निम्न-लिखित दोहों से पाठकों को कविवर दुलारेलाल के प्राकृतिक सौंदर्य-वर्णन की महत्ता भली भाँति विदित हो सकेगी। देखिए—

हिममय परबत पर परति दिनकर - प्रभा प्रभात;
प्रकृति - परी के उर - पर्‌यौ हेम - हार लहरात।
नखत - मुकत आँगन - गगन भरति प्रकृति - मा रात,
बाल हंस चुपचाप चट चमक - चोंच चुगि जात।
जनु जु रात - बिछुरन रहे नलिनी - तिय - मुख छाइ,
वेई ओस - आँसू करनि पोंछत रबि - पिय आइ।
दिन - नायक ज्यौं - ज्यौं बढ़त कर - अनुराग पसारि,
त्यौं-त्यौं लजि सिमटति, हटति निसि-नवनारि निहारि।
लरिकाईं - ऊषा दुरी, झलक्यौ जोबन - प्रात,
छई नई छबि - रबि - प्रभा नारि - प्रकृति के गात।

लखि जग - पंथी अति थकित, संझा - बाँह पसारि—
तम - सरायँ मैं दै रही छाँहँ छपा - भटियारि।

जटित सितारन - छंद, अंगनि अंबर झलमलत ;
चली जाति गति मंद, सजनि-रजनि मुख-चंद-दुति।

हमें आश्चर्य होता है, जब हम देखते हैं कि इतने संकुचित स्थल में कविवर उपर्युक्त विषयों के सिवा देश-प्रेम और राष्ट्रीय भावों के वर्णनों की उपेक्षा न करके उनका उदात्त और समुज्ज्वल वर्णन कर सके हैं।

मातृभूमि-वंदना का निम्न-लिखित दोहा कवि के अगाध देश-प्रेम का साक्षी है—

मम तन तव रज-राज, तव तन मम रज-रज रमत ;
करि बिधि-हरि-हर-काज, सतत सृजहु, पालहु, हरहु।

इसके सिवा राष्ट्रीय भावनाओं से परिपूर्ण निम्न-लिखित गंभीर दोहे तो सर्वथा अनूठे ही हैं। देखिए—

देहु देस-हित झर-सरिस झर-झर जीवन-दान ;
चरस-सरिस रुकि-रुकि कहा देत निपट नादान ?
यौरप-दुःशासन निठुर खींचत लखि निधि-चीर—
जन्मभूमि - कृष्णा करी 'मोहन' अभय - सरीर।
गांधी-गुरु तैं ज्ञान लै, चरखा - अनहद - जोर—
भारत सबद - तरंग पै बहत मुकति की ओर।
पर-राष्ट्रन-अरि-चोट तैं धन-स्वतंत्रता-कोट—
तट-कर-परकोटा बिकट राखत अगम, अगोट।

निम्न-लिखित दोहे में स्वराज्य के आदर्श का जो अनुपम वर्णन है, वह राष्ट्र-प्रेमियों को ध्यान में रखना चाहिए—

सोहत सतगुन-सुरँग सौं सुचि स्वराज-सुरचाप—
सुख, सेना, सिच्छा, बनिज, कृषि, धन, काज-कलाप।

राष्ट्र की प्रधान समस्या इस समय अछूतोद्धार और अस्पृश्यता-निवारण है। इसके विषय में सहृदय कलाकार कवि ने बड़ी ही ज़ोरदार सूक्तियाँ कही हैं। तीन दोहे यहाँ द्रष्टव्य हैं—

रही अछूतोद्धार - नद छुआछूत - तिय डूबि ;
सास्त्रन कौ तिनकौ गहति क्रांति-भँवर सौं ऊबि।
कलिजुग ही मैं मैं लखी अति अचरजमय बात—
होत पतित-पावन पतित, छुवत पतित जब गात।
छुआछूत-नागिन - डसी परी जु जाति अचेत,
देत मंत्रना - मंत्र तैं गांधी - गारुड़ि चेत।

दोहावलीकार के अनेक दोहों में वैज्ञानिक सिद्धांतों का भी बड़ा ही अनूठा समावेश किया गया है। ऐसे दो दोहे यहाँ देखिए—

लहि पिय-रबि तैं हित-किरन बिकसित रह्यौ अमंद ;
आइ बीच अनरस-अवनि किय मलीन मुख-चंद।
हौं सखि, सीसी आतसी, कहति साँच-ही-साँच ;
बिरह-आँच खाई इती, तऊ न आई आँच !

भावोत्कृष्टता के विषय में दुलारे-दोहावली में पचासों दोहे हैं। यहाँ मैं केवल दो दोहे स्थाली-पुलाक-न्याय से परिचय प्राप्त कराने के हेतु देता हूँ—

खरी दूबरी तिय करी बिरह निठुर, बरजोर,
चितवन चढ़ति पहार जनु जब चितवति मम ओर।
धाय धरति जौ अंग नहिं मुरछा-अली अयान,
उमगि प्रान-पति - संग तौ करतौ प्रान पयान।

साम्यवाद के विषय में निम्न-लिखित दोहा पढ़कर कवि के व्यापक ज्ञान के साथ-साथ उसकी हार्दिक अनुभूति का भी पता चलता है। देखिए तो समय की प्रगति की कैसी सुंदर, उदार छटा निम्न-लिखित दोहा-रत्न में झलक रही है।

काम, दाम, आराम कौ सुघर समनवय होय,
तौ सुरपुर की कलपना कबहूँ करै न कोय।

इस तरह आप देखेंगे कि ब्रजभाषा के इस कवि ने नवीन और प्राचीन, सभी विषयों पर सफलता-पूर्वक क़लम चलाई है।

## दोहावली का संक्षिप्त परिमाण

उपर्युक्त उद्धरणों से यह भली भाँति स्पष्ट हो जाता है कि काव्य का यह छोटा-सा, परंतु बहुमूल्य कोष अत्यंत गंभीर और श्रेष्ठ वर्णनों का आगार है। इसकी रचना करके श्रीदुलारेलालजी अमर हो गए हैं। जो सज्जन इसके परिमाण की लघुता की ओर देखकर इसे श्रेष्ठ आसन देने में आनाकानी करें, उन्हें साहित्य-संसार के इस तथ्य का स्मरण रखना चाहिए कि किसी रचना का आदर परिमाण से नहीं, किंतु काव्योत्कर्ष की दृष्टि से होता है। संस्कृत-साहित्य के विशाल भांडार में एक सौ मुक्तक-रत्नों के कोष अमरुक-शतक का आदर उसकी रचना के काल से आज तक होता आया है। बड़े-बड़े काव्य-मर्मज्ञ, समर्थ समालोचक और साहित्य-गुरु-गंभीर रीति-ग्रंथों के प्रणेता उसे अत्यंत आदर देते आए हैं। अमरुक-शतक सहस्रों काव्य-प्रबंधों में सर्वोत्कृष्ट माना गया है। इसकी अपूर्वता पर मुग्ध होकर साहित्य-शास्त्र-निष्णात परीक्षकों ने यह घोषणा की है—

अमरुककवेरेकः श्लोकः प्रबन्धशतायते।

ध्वन्यालोक-जैसे साहित्य-गुरु-गंभीर रीति-ग्रंथ-रत्न के रचयिता उद्भट साहित्याचार्य

श्रीआनंदवर्द्धन ने ध्वन्यालोक में मुक्तकों पर विचार करते हुए अमरुक-शतक के विषय में लिखा है—

मुक्तकेषु हि प्रबन्धेष्विव रसबन्धाभिनिवेशिनः कवयो दृश्यन्ते । यथा ह्यमरुकस्य कवेर्मुक्तकाः शृंगारस्यन्दिनः प्रबन्धायमानाः प्रसिद्धा एव ।

अर्थात्, "एक संपूर्ण ग्रंथ ( प्रबंध ) में कवियों को रस-स्थापना का जो पूर्ण प्रबंध करना पड़ता है, वही एक मुक्तक में भी, जिस प्रकार अमरुक कवि के 'मुक्तक' शृंगार-रस का प्रवाह बहाने के कारण ग्रंथों ( प्रबंधों ) की समता प्राप्त करने में प्रसिद्ध हैं।"

जब केवल १०० मुक्तकों के कोष अमरुक-शतक को श्रेष्ठता और काव्योत्कर्षता के कारण इतना अधिक सम्मान प्रदान किया जा सकता है, तब कोई कारण नहीं कि दो सौ दोहों की दुलारे-दोहावली को, उत्कृष्ट रचना के कारण, समुचित सम्मान प्रदान न किया जाय। हम जानते हैं, संसार में ऐसे सज्जनों की संख्या बहुत ही थोड़ी है, जो दूसरों की उत्तम रचना को यथोचित आदर देने की उदारता से संपन्न होते हैं। हिंदी-साहित्य-सूर्य गोस्वामी तुलसीदासजी ने तो स्पष्ट ही कहा है—

ते नरवर थोरे जग माहीं,
जे पर-भनित सुनत हरषाहीं।

फिर यह समय तो छिद्रान्वेषण-प्रधान कहा जा सकता है। इसमें किसी कवि को न्यायोचित सम्मान की आशा करना एक प्रकार से दुराशा है।

कविराज महाराजा भर्तृहरि ने अपने वैराग्य-शतक में ठीक ही कहा है—

बोद्धारो मत्सरग्रस्ताः प्रभवः स्मयदूषिताः ;
अबोधोपहताश्चान्ये जीर्णमङ्गे सुभाषितम्। ( श्लोक २ )

अर्थात्, "जो विद्वान् हैं, वे मत्सर-ग्रस्त हैं ; जो धनवान् हैं, वे गर्व से दूषित हृदय-वाले हैं ; इनके सिवा जो और लोग हैं, वे अज्ञानी हैं, इसीलिये सुभाषित ( सूक्ति-प्रधान उत्तम काव्य ) शरीर में ही जीर्ण-शीर्ण हो जाता है।"

## भावापहरण

यहाँ प्रसंग-वश भावापहरण पर भी विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है, क्योंकि दुलारे-दोहावली के कुछ दोहे प्राचीन कवीश्वरों के भावों की छाया पर बनाए गए हैं। स्मरण रहे, अपने पूर्ववर्ती मनुष्यों के प्राप्त किए हुए ज्ञान से परवर्ती लोग लाभ उठाते आए हैं। यह संसार के आदि काल से होता आया है, और अंत तक होता जायगा। इसकी गति अबाध है। किसी भी क्षेत्र में यही सिद्धांत सर्वत्र दृष्टिगोचर होगा। संसार के प्रायः संपूर्ण धर्म और धर्माचार्यों के विषय में भी यही नियम लागू है। किसी एक धर्माचार्य ने सत्य के जिस सिद्धांत को खोज निकाला था, उसी का प्रतिपादन संपूर्ण धर्माचार्य करते आए हैं। अवश्य भाष्य में परिवर्तन हुए हैं, और यही बादवाले आचार्यों की मौलिकता कही जाती है।

कवि के संबंध में भी यही नियम लागू है। पूर्ववर्ती कवियों के भावों से परवर्ती कवि सदैव लाभ उठाते आए हैं। पर प्रथम श्रेणी के कलाकार कवि वे हैं, जो उस पूर्व-प्रसिद्ध भाव में कुछ नूतनता लाए हैं। ऐसे लोग भावापहरण के दोषी नहीं ठहराए जाते, क्योंकि जिस मैदान में पूर्ववर्ती ने अत्यंत प्रसिद्धि प्राप्त की हो, उसमें खम ठोंककर उतरना और ऐसा बल—ऐसा कौशल—दिखलाना, जैसा वह परम प्रसिद्ध व्यक्ति भी न दिखला सका हो, सचमुच बड़ा ही प्रशंसनीय और अभिनंदनीय है। ध्वन्यालोककार श्रीआनंदवर्द्धनाचार्य ने भावापहरण पर विचार करते हुए लिखा है—

यदपि तदपि रम्यं यत्र लोकस्य किञ्चित्
स्फुरितमिति मदीयं बुद्धिरभ्युज्जिहीते ;
अनुगतमपि पूर्वच्छायया वस्तु तादृक्
सुकविरुपनिबध्नन् निन्द्यतां नोपयाति।
( ध्वन्या० ४, १६ )

अर्थात्, "जिस कविता में सहृदय भावुक को कुछ नूतन चमत्कार सूझ पड़े, उसमें यदि पूर्ववर्ती कवि की छाया भी झलकती हो, तो उससे कोई हानि नहीं। इस प्रकार के काव्य का रचयिता कवि अपनी बंधच्छाया से पुराने भाव को नवीन स्वरूप देने के कारण निंदा का पात्र नहीं समझा जा सकता।"

यही पुनः लिख गए हैं—

दृष्टपूर्वा अपि ह्यर्थाः काव्ये रसपरिग्रहात् ;
सर्वे नवा इवाभान्ति मधुमास इव द्रुमाः।

अर्थात्, "पेड़ वही पुराने होते हैं, पर वसंत अपने रस-संचार से उन्हें नवीन रूप प्रदान करके नया बना देता है। इसी प्रकार सुकवि अपनी प्रतिभा से पुराने काव्यार्थ में नवीन रस का संचार कर उन्हें विकासक वसंत के समान शोभामय और रमणीय बना देता है।"

इसी कारण संसार की संपूर्ण भाषाओं के महाकवियों की रचनाओं में पूर्ववर्ती कवियों की छाया पाई जाती है। कवि-कुल-कलाधर कालिदास, शेक्सपियर, तुलसीदास, सूरदास, बिहारी, ग़ालिब और रवींद्रनाथ आदि संपूर्ण कवीश्वरों की रचना में पूर्ववर्ती कवियों के भावों की छाया प्रचुर मात्रा में प्राप्त होती है। कविवर दुलारेलाल की दुलारे-दोहावली भी इस नियम का अपवाद नहीं। उनके भी कुछ दोहे पूर्ववर्ती कवियों की रचनाओं के आधार पर लिखे गए हैं। पर यह बात अवश्य है कि ऐसे स्थलों में दुलारेलाल अपनी प्रतिभा के बल से नूतन चमत्कार उत्पन्न करके पूर्ववर्ती कवीश्वरों को बहुत पीछे छोड़ गए हैं, और इसी कारण वह अर्थापहरण या भावापहरण के दोषी नहीं ठहराए जा सकते। यह बात मैंने दुलारे-दोहावली की 'पीयूषवर्षिणी' व्याख्या में भली भाँति सिद्ध की है।

हाँ, एक बात यहाँ और कथनीय है। वह यह कि काव्य का आनंद सहृदय ही ले सकते हैं। जो सहृदय नहीं हैं, उनका किसी कविता को अच्छा या बुरा कहना उनकी धृष्टता-मात्र है। एक संस्कृत-कवि ने इसके विषय में यथार्थ ही लिखा है—

यत्सारस्वतवैभवं गुरुकृपापीयूषपाकोद्भवं
तल्लभ्यं कविनैव नैव हठतः पाठप्रतिष्ठाजुषाम् ;
कासारे दिवसं वसन्नपि पयः पूरं परं पंकिलं
कुर्वाणः कमलाकरस्य लभते किं सौरभं सैरिभः।

अर्थात्, "गुरु-कृपा-रूप पीयूष-पाक से उत्पन्न वाणी (सरस्वती) के वैभव को कविजन ही प्राप्त कर सकते हैं, न कि वे प्रतिष्ठा-लोलुप, जो कविता का पाठ करके हठ-पूर्वक सम्मान चाहते हैं। सरोवर में सारे दिन पड़ा रहनेवाला और समग्र जल को कीचड़मय कर डालनेवाला भैंसा क्या कभी कमलों की सुंदर सुगंध प्राप्त कर सकता है ?"

व्यंग्य-प्रधान रचना का गूढ़त्व और टीका

अंत में इतना निवेदन और करना है कि दुलारे-दोहावली की रचना प्रधानतया व्यंग्य-प्रधान उत्तम काव्य में हुई है, अतएव इसका पूरा आनंद मर्मज्ञ विद्वान् ही ले सकते हैं। व्यंग्य-प्रधान काव्य को भली भाँति हृदयंगम करने की जिनमें क्षमता नहीं है, जो सहृदय काव्य-मर्मज्ञ नहीं हैं, उन्हें इसका समझना कठिन होगा। इसी से ऐसे उच्च कोटि के साहित्य-ग्रंथ का सटीक होना आवश्यक है। मैंने इस पर टीका और विस्तृत व्याख्या लिखी है, जो शीघ्र ही प्रकाशित होगी। यहाँ प्रसंग-वश मैं कवि की प्रतिभा को प्रदर्शित करने के हेतु इस दोहावली से एक पद्य की टीका तुलनात्मक आलोचना-सहित उपस्थित करता हूँ। यदि इसी प्रकार गंभीरता से इसके संपूर्ण दोहे पढ़े जायँगे, तो इसका पूरा रहस्य खुलेगा, और महत्ता विदित होगी।

दोहावली के एक छंद की परीक्षा

गुरुजन-लाज-लगाम, सखि-सिख-साँटो हू निदरि—
टरत न, प्रिय - मुख-ठाम अरत अरीले दृग-तुरग।

शब्दार्थ—गुरुजन = जेठे-बड़े, माता-पिता और आचार्य आदि। साँटो = कोड़ा, चाबुक। ठाम = ठाँव, स्थान। अरीले = अड़ीले, अड़ जानेवाले, हठी। तुरग = घोड़ा, अश्व।

अन्वय—गुरुजन-लाज-लगाम (और) सखि-सिख-साँटो हू निदरि अरीले दृग-तुरग प्रिय-मुख-ठाम अरत, टरत न।

अवतरण—कोई उच्च-कुल-संभूता, ज्ञातयौवना, मुग्धा नवतरुणी किसी सुंदर, तरुण नायक के रूप-जाल में बेतरह फँस गई है। उसका वह प्रेम-पात्र उस सुंदरी के घर आता-जाता रहता है। वह सुंदरी कभी-कभी गुरुजनों की उपस्थिति में भी उसकी ओर कनखियों से देखकर अपने रूप-प्यासे लोचनों को तृप्त करती है। उसकी अंतरंगिणी सखी उसकी प्रेम-विह्वल चेष्टाओं से उसका उस नायक पर अनुरक्त होना भाँप लेती है। वह उसे प्रेम-मार्ग की

कठिनाइयाँ दिखलाती है, और उसे प्रेम-मार्ग की ओर अग्रसर न होने का उपदेश देती है। वह उसे सुन-भर लेती है, पर 'हाँ-हूँ' करने के सिवा और कोई उत्तर नहीं देती। सखी के उपदेश के बाद भी वह नागरी कुलबाला एक दिन अपने उसी प्रेम-पात्र को अपने घर के सम्मुख अश्वारूढ़ हो जाते हुए देखती है। उस समय वह गुरुजनों में बैठी थी। गुरुजनों को पीठ देकर उसने मार्ग की ओर दृष्टि दौड़ाई, और वहाँ उसके प्रेम-पात्र के सुंदर मुख पर उसकी दृष्टि स्थिर हो गई। गुरुजनों की उपस्थिति के कारण संकोचशीलता और अंतरंगिणी सखी की निकटस्थता के कारण भेद-प्राकट्य के भय से उस सुंदरी प्रेमिका को प्रेम-पात्र की ओर देखने में बाधा होती है। उस समय के विभिन्न मनोभावों के आघात-प्रतिघात के कारण उस किशोरी बाला की मुखाकृति में जो अंतर होता है, उसे वह सखी देखती है; पर साथ ही वह यह भी देखती है कि प्रेम-पात्र के सुंदर मुख की ओर से उस 'नई लगन'-वाली बाला के नेत्र हटते नहीं। इसी समय का भाव-पूर्ण शब्द-चित्र इस सोरठे में कवि ने अपनी कल्पना के बल से स्वाभाविक, सुंदर, सजीव ढंग से अंकित किया है।

पिंगल—उपर्युक्त पद्य में संगीत की मधुर लय बँधी हुई है, और उसमें गणना का क्रम भी है; अतः छंद-शास्त्र की दृष्टि से यह छंद है। इसके चारो चरणों में गुरु-लघु वर्णों का क्रम न होकर मात्राओं का स्थिर परिमाण है; अतएव यह मात्रिक छंद है, वर्ण-वृत्त नहीं। जिस मात्रिक छंद के पहले और तीसरे अर्थात् विषम चरणों के तथा दूसरे और चौथे अर्थात् सम चरणों के लक्षण मिलते हों, उसे मात्रिक अर्द्धसम छंद कहते हैं। उपर्युक्त पद्य में पहले और तीसरे चरणों में ग्यारह-ग्यारह मात्राएँ तथा दूसरे और चौथे में तेरह-तेरह मात्राएँ हैं, अतएव यह ४८ मात्राओं का सोरठा-छंद है।

भाषा-सौष्ठव—इस छंद की भाषा शुद्ध ब्रजभाषा है। प्रायः प्रत्येक शब्द ब्रजभाषा-काव्य-सागर का आबदार मोती है। भाषा-मर्मज्ञ सुकवि ने ब्रजभाषा में 'ड़' को 'र' में बदलने की प्राचीन परिपाटी का मर्म समझकर 'ड़कार' की कठोरता निवारण करने के अर्थ 'अड़त' और 'अड़ीले' के स्थान में 'अरत' और 'अरीले' लिखकर कोमलता एवं माधुर्य की रक्षा की है। रसिकों के कान ही इसका मूल्य अंकित करने में समर्थ हैं। छंद में छोटे-छोटे सहज-रसीले समास हैं, और कर्ण-कटु वर्णों का प्रायः अभाव है, जो सोरठे में वर्णित शृंगार-रस के सर्वथा अनुकूल है। टकार का प्रयोग दो बार और ठकार का केवल एक बार हुआ है। इनमें वर्ण्य विषय के औचित्य का बड़ा ही ध्यान रक्खा गया है। स्मरण रहे, केवल कोमलतम मधुर भाषा का प्रयोग कर लेना ही स्तुत्य नहीं। यथार्थ में तो भाषा को भावानुगामिनी होना चाहिए। काव्य की भाषा के लिये केवल यही पर्याप्त नहीं कि उसमें कर्ण-कटुता का अभाव हो। यथार्थ में भाषा ऐसी होनी चाहिए कि उसके श्रवण-मात्र से अर्थ प्रतिध्वनित हो जाय। 'टरत न' में खिंचाव की दृढ़ता या कठोरता और नायिका की विवशता का अच्छा भाव अंकित हुआ है। 'ठाम' के ठकार में भी प्रबलता दिखलाने के हेतु 'ठकार' का प्रयोग अत्यंत समीचीन हुआ है। है भी बड़ा

प्रबल ठाम, जहाँ से 'दृग-तुरग' हटाने का भरपूर प्रयत्न करते रहने पर भी रत्ती-भर नहीं टल सकते। 'टरत न' के समीचीन प्रयोग ने 'दृग-तुरग' के रूपक में जान डाल दी है। फिर उस 'प्रिय-मुख-ठाम' में प्रेम के प्रबल आकर्षण की दृढ़ता के लिये ठकार और प्रेम की मधुरिमा को अंकित करने के लिये मकार का प्रयोग अत्यंत समीचीन हुआ है। 'साँटो' का टकार भी उसके वाच्यार्थ की परुषता को व्यक्त करने के हेतु ही प्रयुक्त हुआ है। वर्णों की ऐसी अनुपम बहार को वर्ण और ध्वनि के वेत्ता सहृदय ही पूर्णरूपेण जानने में समर्थ हो सकते हैं।

छंद के प्रत्येक शब्द का युक्ति-पूर्ण बड़ा ही सार्थक प्रयोग हुआ है। प्रत्येक शब्द ख़ूब सोच-समझकर, तौलकर रक्खा गया है। भाषा-शास्त्र-वेत्ता ही इस अद्भुत कौशल को समझेंगे। जिस शब्द का जिस अर्थ में प्रयोग किया गया है, वह शब्द उस अर्थ को जैसी गंभीरता और स्पष्टता से व्यक्त कर रहा है, यह दर्शनीय है। स्मरण रहे, कभी-कभी काव्य का अशेष सौंदर्य-सागर केवल एक शब्द में लहराता हुआ देख पड़ता है। इस सोरठे में 'निदरि', 'अरीले' आदि के प्रयोग ऐसे ही हुए हैं। फिर इसमें शब्द-चमत्कार की विलक्षणता भी है। यदि 'जन' के आदि में 'ज' है, तो उससे संयुक्त 'लाज' के अंत में भी 'ज' है। 'सखि' और 'सिख' में 'स' और 'ख' को अकार-इकार-सहित क्रम से एक साथ तौलकर रखना अनूठा है। 'मुख' और 'ठाम' में भी यदि 'मुख' के आदि में मकार है, तो उससे संयुक्त 'ठाम' के अंत में भी मकार छटा छहराता है।

शब्द-सुषमा भी निराली ह। 'लाज-लगाम', 'अरत अरीले' और 'दृग-तुरग' में क्रमशः 'ल', 'अ' और 'ग' की छेक होने से छेकानुप्रास की छटा और 'सखि-सिख-साँटो' में वृत्यानुप्रास की बहार देखकर शब्द-समृद्धि की बरबस प्रशंसा करनी पड़ती है। 'जन', 'लगाम', 'निदरि', 'मुख' और 'ठाम' में सानुनासिक वर्ण 'न' और 'म' की आवृत्ति से भाषा में माधुर्य-गुण बढ़ गया है, जिसमें 'साँटो' का अर्द्धानुस्वार भी सहायक है। सोरठे को सुनते ही अर्थ ध्वनित हो जाता है, अतएव प्रसाद गुण की मात्रा यथेष्ट है। भाषा के सजीव और स्वाभाविक प्रवाहमय बोलचाल की दृष्टि से भी यह सोरठा उत्तम बन पड़ा है। विवशता और आकर्षण के समय के एक विशेष प्रकार के बोलने का जो स्वाभाविक ढंग इस सोरठे की भाषा में है, वह भाषा के जौहरियों को विमोहित करने में पर्याप्त समर्थ है।

इस प्रकार सब मिलाकर इस सोरठे की भाषा बड़ी ही सजीव, उत्कृष्ट, रसानुकूल और भावानुगामिनी है, तथा उसमें शब्दालंकारों की सहज-सुकुमार मनोहरता के साथ-साथ प्रसाद और माधुर्य का बड़ा ही मनोरम निदर्शन है। बोलचाल की दृष्टि से तो यह भाषा अत्यंत सबल और श्रेष्ठ गुणमयी है।

टीका—गुरुजन की लज्जा की लगाम और सखी के उपदेश के चाबुक को भी कुछ न गिनकर अड़ीले नेत्र-अश्व प्रेम-पात्र के मुख-स्थान पर अड़ जाते हैं, (फिर वहाँ से) टलते नहीं।

व्याख्या—यौवन के प्रभातकाल में मदन-मलयानिल के मधुर वेदना-भरे, मनोमुग्धकारी

झोंकों से किसी कुल-कन्या के कोमलतम हृदय-मंदिर के स्निग्ध कपाट खुल जाते हैं, और उसमें किसी तरुण नायक के रुचिर रूप-मारुत की लहर रति-भाव की सुगंध बिखेर देती है। उसके रोम-रोम में व्याकुल पुलक का आवेश होता है। उसके लोचन-चकोर प्रेम-पात्र के मुख-चंद्र की रूप-सुधा का पान करने के लिये विह्वल हो, लालच के फेर में पड़कर प्रेम-व्रत का अनुष्ठान करते हैं। अतृप्त लालसा का ज्वार उठता है। प्रेम-पात्र की अनुपस्थिति में भी नेत्र उसी को खोजते रहते हैं। प्रेम की कसक से मधुर वेदना का मृदु भार हृदय को दबाए रहता है। प्रेम-प्रतीक्षा और दर्शन-लालसा के भँवर में जीवन-नौका डगमगाती है।

उस नवयौवना बाला को अपने कुल-शील की मर्यादा का ज्ञान है। वह गुणागरी नागरी है। उसमें पूर्ण विवेक है, और उसे अपने जेठे-बड़े लोगों का संकोच भी है। इतना सब होने पर भी उस बाला को प्रेम-पात्र के प्रेम ने कुछ का कुछ बना दिया है। वह जैसे और ही कुछ हो गई है। उसकी चेष्टाएँ भी अब पूर्वानुसार नहीं रहीं। उसकी चेष्टाओं से उसकी मनोदशा का वैपरीत्य स्पष्ट-सा होने लगा है। उसकी हितैषिणी, विवेकशीला, अंतरंगिणी सखी उसकी संपूर्ण चेष्टाओं को अवलोकन करती और बड़ी सहानुभूति से उसकी वेदना का कारण जानने का प्रयत्न करती है। पश्चात् अपने सखी-कर्तव्य का पालन करने की विशुद्ध शुभ भावना से प्रेरित होकर उसे इस प्रकार प्रेम-पथ में पग धरने से रोकती है। वह उसे धर्म एवं समाज आदि का भय दिखलाती और कर्तव्याकर्तव्य समझाती तथा प्रेम-पथ में पैर न रखने का उपदेश देती है। पर वहाँ तो बात ही कुछ और है। वहाँ तो "भो मन मोहन-रूप मिलि पानी में को लौन।" पानी में जो नमक घुल चुका है, उसे अब पानी से कौन पृथक् करे? सच तो यह है कि "यह दर्दे-सर ऐसा है, जो सर जाय तो जाए।"

प्रेम-परवश नवबाला के नेत्र ऐसे अड़ियल घोड़े बन गए हैं, जो गुरुजनों की लज्जा की लगाम को कुछ भी नहीं गिनते। उन अड़ीले नेत्र-अश्वों को गुरुजन की लाज की लगाम रोक ही नहीं पाती। प्रेम-पात्र के दृष्टिगोचर होते ही नवबाला संकोच के मारे उसके सुंदर मुख-मंडल की ओर चाह-भरी, तृषित दृष्टि से देखने में मन से नेत्रों को रोकती रह जाती है, पर वे रूप-प्यासे नेत्र प्रेम-पात्र के सुंदर मुख की ओर एकटक देखते रह जाते हैं। उसे समाज में अपने गुरुजनों की मान-मर्यादा का एवं उसके इस प्रकार प्रेम-पथ में पड़ने से उनके लज्जित होने के परिणाम का ज्ञान प्रेम-मार्ग में अवतीर्ण होने से रोकता रह जाता है; पर नेत्र प्रेम-पात्र के मुख को देख-देख अघाते ही नहीं, वहीं गड़-से जाते हैं। सहेली के उपदेश का कोड़ा भी उन अड़ियल नेत्र-अश्वों को प्रेम-पात्र के मुख पर अड़ जाने से रोकने में सहायक नहीं होता। उपदेश का कोड़ा प्रेम-पात्र के मुख-स्थान पर अड़े हुए नेत्रों को वहाँ से नहीं हटा सकता। वे नेत्र-अश्व ग़ज़ब के अड़दार (हठीले) हैं। ऐसे अड़ियल टट्टू हैं, जो लाज की लगाम खींचने और उपदेश का कोड़ा पड़ते रहने से भी टस से मस नहीं होते। बेचारी बाला करे भी, तो क्या? मदन और रति ने अशेष-मोहक वासंती श्री प्रेम-पात्र की मुख-छवि में बिखरा दी है।

रस—नायक-दर्शन से नायिका के चित्त में रति-नामक मनोविकार उत्पन्न हुआ है, जो पाहुने के समान आकर चला नहीं गया है, वरन् गृहपति के समान रसोत्पत्तिपर्यंत अतिरस्कृत होकर ठहरता है। इस कारण इस सोरठे में रति-स्थायी भाव है। वह रति-स्थायी भाव नायक का आलंबन करके स्थिर रहता है, अतएव नायक रति-स्थायी भाव का आलंबन विभाव है। नायक की मुख-छवि का दर्शन उद्दीपन विभाव है, जिसके कारण रति-स्थायी भाव उद्दीप्त हो उठता है। नेत्रों का एकटक देखते रह जाना कायिक अनुभाव है, जो हृदय में रति-स्थायी भाव की अनुभूति के अनंतर होता है। लज्जा संचारी भाव है, जो रति-स्थायी भाव की छत्र-छाया में पाहुने के समान संचार करता है। इस प्रकार स्थायी भाव रति आलंबन और उद्दीपन विभाव एवं अनुभाव और संचारी भाव से युक्त होकर शृंगार-रस की पूर्णता को प्राप्त है। स्थायी भाव, विभाव, अनुभाव और संचारी भाव का छंद में समुचित समावेश होने से सोरठे के प्याले में शृंगार-रस छलक रहा है।

सखी के उपदेश और गुरुजन की लज्जा से यह स्पष्टतया ध्वनित होता है कि नायिका मातृ-पितृ-अधीना परकीया अनूढ़ा है, जो विधिवत् विवाह से शुद्ध स्वकीया हो सकती है। सोरठे में विप्रलंभ शृंगार का वर्णन है, क्योंकि मिलन की अभिलाषा तो है, पर मिलन हुआ नहीं है। विप्रलंभ शृंगार के अंतर्गत इसमें पूर्वानुराग है, क्योंकि यहाँ मिलन के पूर्व केवल दर्शन से प्रीति हुई है, और मिलन की अभिलाषा स्पष्ट प्रबल है। जब प्रेम-पात्र को प्रत्यक्ष देखने से अनुराग उत्पन्न होता है, तब वह पूर्वानुराग के अंतर्गत प्रत्यक्ष दर्शन कहलाता है। उक्त सोरठे के वर्णन में अनूढ़ा परकीया नवबाला को नायक के प्रत्यक्ष दर्शन से उस पर अनुराग हुआ है, अतएव यहाँ पूर्वानुरागांतर्गत प्रत्यक्ष दर्शन स्पष्ट है। सोरठे में मिलन की इच्छा एकटक देखने से स्पष्ट ध्वनित होती है, अतएव इसमें विप्रलंभ शृंगार के अंतर्गत अभिलाषा-दशा का वर्णन है। इसके सिवा नेत्रों का प्रिय-मुख-ठाम पर स्तंभित हो गति-हीन-सा हो जाना जड़ता दशा की भी एक झलक दिखलाता है, पर प्रधानता अभिलाषा-दशा की है।

अलंकार—इस सोरठे में कवि ने 'दृग' और 'तुरग' में अभेद रूपक स्थापित किया है। यह रूपक "गुरुजन-लाज-लगाम, सखि-सिख-साँटो हू निदरि टरत न, प्रिय-मुख-ठाम अरत अरीले" के अवयवों-सहित पूर्णता को प्राप्त है। इस प्रकार का साम्यमय अभेद रूपक में रखना बड़ा ही प्रशंसनीय है। इसमें 'लाज-लगाम' के रूपक के अंतर्गत उसी से परंपरा को प्राप्त 'दृग-तुरग' का मुख्य रूपक है। जब लाज को लगाम कह चुके, तब दृग को तुरग कहना ही पड़ा। 'अरत अरीले' उपमान और उपमेय दोनो के साम्यमय अवयव हैं, जो उस अभेद को अधिक पुष्ट करते हैं। इस प्रकार सोरठे में परंपरित सावयव सम अभेद रूपक अलंकार का प्रकृष्ट उदाहरण है।

सोरठे में वर्णित 'गुरुजन-लाज-लगाम' और 'सखि-सिख-साँटो'-रूप कारण के रहते हुए

भी 'अरीले दृग-तुरग' 'प्रिय-मुख-ठाम' से 'न टरत'। यहाँ प्रतिबंधक के रहते भी एकटक देखने का कार्य होता है, अतएव तृतीय विभावना-अलंकार का समावेश है।

'लाज-लगाम' और 'सिख-साँटो'-रूप कारण के विद्यमान रहते हुए भी 'अरीले दृग-तुरग' प्रिय-मुख-ठाम से नहीं टलते, अतएव कारण के विद्यमान रहने पर भी फल नहीं होता, और सोरठे में विशेषोक्ति-अलंकार सुंदरता से झलकता है। इस प्रकार दो-चार अन्यान्य अलंकार भी झलकते हैं।

"प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति" के नियमानुसार सम अभेद रूपक की प्रधानता होने से इस सोरठे में मुख्य अलंकार सावयव सम अभेद रूपक ही है, जिसकी सोरठे में निराली छटा है।

विशेष—इस कोमल शृंगारी भाव पर ब्रजभाषा के अनेक कवियों ने लिखा है। कुछ उदाहरण देखिए—

लाज-लगाम न मानहीं, नैना मो बस नाहिं;
ये मुँहजोर तुरंग लौं ऐंचत हू चलि जाहिं।

(बिहारी)

"लाज की लगाम को नहीं मानते, नेत्र मेरे वश में नहीं हैं; ये मुँहजोर घोड़े की तरह खींचते रहने पर भी चले जाते हैं।"

इस दोहे में भाव की सुकुमारता और बोलचाल की स्वाभाविकता के साथ सुंदर, मँजी हुई भाषा है, पर 'लाज-लगाम' में जो अभेद रूपक उठाया गया था, वह संपूर्णतया न निभकर 'लौं'-वाचक के साथ केवल पूर्णोपमा का सहायक-मात्र रह गया है। यद्यपि रूपक से परिपुष्ट पूर्णोपमा की दोहे में निराली छटा आ गई है, पर फिर भी आदि से अंत तक रूपक के परंपरित सम अभेद रहने में जो काव्य-कौशल है, वह कुछ और ही है। 'लाज-लगाम' 'गुरुजन-लाज-लगाम' की अपेक्षा व्यापक अवश्य है, पर 'गुरुजन-लाज-लगाम' में परकीयांतर्गत अनूढ़ा का जैसा सजीव और स्पष्ट वर्णन है, वैसा 'लाज-लगाम' में नहीं। इसके सिवा सोरठे में 'सखि-सिख-साँटो' का प्रयोग भाव को सबल बनाए हुए है। बिहारी के दोहे में नायिका की सखी की शिक्षा साधारण भी हो सकती है, पर दुलारेलाल के सोरठे में 'सखि-सिख-साँटो' से सखी के प्रबल प्रभावशाली गंभीर उपदेश की जैसी ध्वनि स्पष्ट होती है, उसकी छटा सर्वथा निराली ही है। बिहारी के 'ऐंचत हू चलि जाहिं' में विवशता का जो सुकुमारतम भाव आया है, वह 'टरत न, प्रिय-मुख-ठाम अरत अरीले' में एक भिन्न प्रकार से आकर सर्वथा सुसंस्कृत हो गया है। कहना न होगा कि इस वर्णन में दुलारेलाल ने अपने पूर्ववर्ती बिहारी को पीछे छोड़ दिया है, और कुछ नवीनता—कुछ मौलिकता भी रक्खी है। बिहारी के दोहे में 'दृग-तुरग' मुँहजोर हैं, तो दुलारेलाल के सोरठे में 'दृग-तुरग' 'अरीले' हैं। 'मुँहजोर दृग-तुरग' 'लाज-लगाम' खींचते रहने पर भी चले जाते हैं, और 'अरीले दृग-तुरग' 'लाज-लगाम' के खींचते रहने पर एवं 'सखि-सिख-साँटो'

के लगातार लगते रहने पर भी ऐसे अड़ जाते हैं कि 'प्रिय-मुख-ठाम' से नहीं टलते । हर तरह से दोहे से सोरठा श्रेष्ठ है । हाँ, भाषा के ज़ोरदार बोलचाल की दृष्टि से बिहारी का दोहा ऊपर उठा हुआ जान पड़ता है, पर रूपक के सावयव प्रयोग, वर्णन की सांगोपांगता एवं भाव की प्रबलता के साथ वर्णनीय विषय की स्पष्टता और संपूर्णता में सोरठा दोहे से अधिक श्रेष्ठ है ।

इसी भाव पर अन्य कविवर का यह दोहा है—

मानत लाज-लगाम नहिं, नेकु न गहत मरोर ;
होत लाल लखि बाल के दृग-तुरंग मुँहजोर ।

( मतिराम )

मतिराम ने तो बिहारी के संपूर्ण प्रबंध का अपहरण किया है । फिर भी जितनी व्याकुलता और परवशता बिहारी के दोहे में है, उतनी मतिराम के दोहे में नहीं रह गई है । 'नैना मो बस नाहिं' में विवशता का जो सुकुमार भाव था, वह 'नेकु न गहत मरोर' के प्रबल प्रयोग में न आ सका । जितने गंभीर अर्थ का भाव 'नैना मो बस नाहिं' और 'ऐंचत हू चलि जाहिं' में है, उतने गंभीर अर्थ का भाव 'नेकु न गहत मरोर' में स्वप्न में भी नहीं है । हाँ, यह अवश्य है कि मतिराम ने बिहारी के दोहे के 'लौं' को हटाकर 'दृग-तुरग' का रूपक पूर्णरूपेण घटित कर दिया है ; पर ध्यान रहे कि काव्य का प्राण भाव है, न कि रूपक-अलंकार । इसके अतिरिक्त संपूर्ण प्रबंध का तद्वत् हरण करना देख हमें किसी प्राचीन मनीषी आलोचक का यह कहना याद आता है—

कविरनुहरतिच्छायां पदमेकं पादमेकमर्द्धं वा ;
सकलप्रबन्धहर्त्रे साहसकर्त्रे नमस्तस्मै ।

कहना न होगा कि दुलारेलाल के सोरठे के समक्ष मतिराम का यह अभेद रूपक-वाला दोहा बिहारी के दोहे से कहीं अधिक निष्प्रभ है ।

इसी भाव पर विक्रम-सतसई के रचयिता लिख गए हैं—

चपल चलाकिन सौं चलत, गनत न लाज-लगाम ;
रोके नहिं क्यों हू रहत, दृग-तुरंग गति-बाम ।

( विक्रम )

विक्रम के इस दोहे में जो 'वाम-गति दृग-तुरंग' हैं, वे बिहारी के 'मुँहजोर दृग-तुरंग' एवं दुलारेलाल के 'अरीले दृग-तुरग' तक कदापि नहीं पहुँचते । जिस भाव का वर्णन अभीष्ट था, उसकी रक्षा विक्रम के दोहे में न हो सकी । दुलारेलाल के सोरठे के 'लाज-लगाम' और 'सिख-साँटो' के सम्मुख विक्रम के 'चपल, वाम-गति दृग-तुरंग' निश्चय ही चौकड़ी भूल जाते हैं । तात्पर्य यह कि विक्रम के 'रोके नहिं क्यों हू रुकत' की अपेक्षा तो बिहारी के 'मो बस नाहिं' एवं 'ऐंचत हू चलि जाहिं' विशेष ज़ोरदार हैं, जिनका भाव मतिराम भी, पूर्ण प्रबंध अपहरण करके भी, न ला सके । केवल 'मुँहजोर होत' और 'नेकु न

गहत मरोर' कहकर रह गए हैं। दुलारेलाल के सोरठे के 'टरत न प्रिय-मुख-ठाम, अरत अरीले दृग-तुरग' में ही बिहारी के उक्त पदों के भाव से श्रेष्ठ, कोमल, पर सबल भाव आया है, और वह भी सर्वथा मौलिक—निराले ढंग से। अन्यान्य काव्य-गुणों में भी दुलारेलाल का सोरठा उक्त तीनो कवीश्वरों के दोहों से श्रेष्ठ है। सच तो यह है कि सोरठा काव्य-कला-सागर का एक बहुमूल्य, समुज्ज्वल रत्न है।

इस प्रकार परीक्षा करने पर ही दुलारे-दोहावली के इस काव्य-कोष के मुक्तक-रत्नों की गरिमा विदित होगी।

## दोष-दर्शकों के प्रति

कुछ दोषदर्शक सज्जन कदाचित् यह कहेंगे कि मैंने दोहावली का अब तक गुण-गान ही किया है, उसके दोषों की ओर थोड़ा भी ध्यान नहीं दिया। इसके विषय में मेरा अपना मत तो यह है कि दुलारे-दोहावली का महत्त्व गुण-बाहुल्य से है, न कि दोष-शून्यता से। फिर दोष-दर्शी आलोचकों के मत से तो संसार में दोष-शून्य काव्य की रचना ही असंभव-सी है। वे तो कहते हैं—

ऐसौ कबित न जगत मैं, जामैं दूषन नाहिं।

## अंतिम निवेदन

मैं अंतिम निवेदन में इतना तो अवश्य ही कहूँगा कि ब्रजभाषा में वैज्ञानिक साहित्य-शास्त्र के निर्दिष्ट किए हुए उत्कृष्ट कलात्मक ढंग से ऐसा कुछ लिख लेना, जो सदियों से संसार में अभूतपूर्व सम्मान प्राप्त किए हुए महान् कवीश्वरों की वाणी के समकक्ष ठहर सके, सचमुच में बड़ी ही जीवट और प्रखर प्रतिभा का काम है एवं सबल कल्पनापेक्षित है। इस रचना का स्थान-निर्णय करना भविष्य के हाथों में है, पर इतना तो निश्चित है कि ब्रजभाषा के वर्तमान बिहारी श्रीदुलारेलालजी की यह कृति ब्रजभाषा-साहित्य की अमर रचना है। मेरी कामना तो यह है कि भार्गवजी ब्रजभाषा के भांडार को शीघ्र ही कोई उत्कृष्ट महाकाव्य देकर हिंदी-साहित्य की गौरव-वृद्धि करें।

इस भूमिका के प्रारंभिक दोनो खंड मेरे अध्ययन का परिणाम हैं। इसके लिये मैं अपने पूर्ववर्ती लेखकों का हृदय से आभार मानता हूँ। तथास्तु।

आशा है, हिंदी-संसार अपने इस श्रेष्ठ कलाकार का समुचित समादर करेगा।

सागर (मध्यप्रदेश) } विनीत
२८।७।३४ } लोकनाथ द्विवेदी 'सिलाकारी'

---

# चित्र-सूची



श्रीदुलारेलाल भार्गव

( सुधा और गंगा-पुस्तकमाला के संपादक और एकमात्र स्वामी )

# दुलारे-दोहावली

## प्रार्थना

[ [illegible] ]

सुमिरहु वा बिघनेस कौ
तेज - सदन मुख - सोम,
जासु रदन-दुति-किरन इक
हरति बिघन तम - तोम ।

बिघनेस = गणेशजी । तेज = ( १ ) प्रभा, ( २ ) ज्ञान । सोम = ( १ ) चंद्रमा, ( २ ) आकाश । रदन = दाँत । तम-तोम = अंधकार-राशि ।

# दुलारे-दोहावली

## प्रार्थना

[ एक ]

सुमिरहु वा बिघनेस कौ
तेज - सदन मुख - सोम,
जासु रदन-दुति-किरन इक
हरति बिघन - तम - तोम।

बिघनेस = गणेशजी। तेज = ( १ ) प्रभा, ( २ ) ज्ञान। सोम = ( १ ) चंद्रमा, ( २ ) आकाश। रदन = दाँत। तम-तोम = अंधकार-राशि।

[ दो ]

श्रीराधा - बाधाहरनि-

नेहअगाधा - साथ—

निसचल नयन-निकुंज मैं

नचौ निरंतर नाथ !

निसचल = ( १ ) अपलक, भावमय । ( २ ) शांत, एकांत ।

[ तीन ]

अनु-अनु आप प्रकास करि

करत अँधेरैं बास ;

उर-निकुंज तम-पुंज मम,

रमिए रमानिवास !

अनु-अनु = अणु-अणु, ज़र्रा-ज़र्रा । करत अँधेरैं बास = दिखलाई नहीं देते, अंधकार में बसना ( रहना ) आपको प्रिय है । तम-पुंज = अंधकार-समूह ।

[ चार ]

मम तन तव रज - राज,

तव तन मम रज-रज रमत ;

करि बिधि - हरि - हर - काज

सतत सृजहु, पालहु, हरहु ।

रज = ( १ ) धूल, ( २ ) रजोगुण, ( ३ ) ज्योति, प्रकाश । रमत = ( १ ) अनुरक्त हो रहा है, ( २ ) लीन हो जाता है । व्याप्त हो जाता है । ग़ायब हो जाता है । बिधि = ब्रह्मा । हरि = विष्णु । हर = महेश । सतत = सर्वदा ।

[ दो ]

श्रीराधा - बाधाहरनि-
नेहअगाधा - साथ—
निश्चल नयन-निकुंज मैं
नचौ निरंतर नाथ !

निश्चल = ( १ ) अचंचल, भावमय । ( २ ) शांत, एकांत ।

[ तीन ]

अनु-अनु आप प्रकास करि
करत अँधेरैं बास ;
उर-निकुंज तम-पुंज मम,
रमिए रमानिवास !

अनु-अनु = अणु-अणु, ज़र्रा-ज़र्रा । करत अँधेरैं बास = दिखलाई नहीं देते, अंधकार में बसना ( रहना ) आपको प्रिय है । तम-पुंज = अंधकार-समूह ।

[ चार ]

मम तन तव रज - राज,
तव तन मम रज-रज रमत ;
करि बिधि - हरि - हर - काज
सतत सृजहु, पालहु, हरहु ।

) धूल, ( २ ) रजोगुण, ( ३ ) ज्योति, प्रकाश । रमत = ( १ )
रहा है, ( २ ) लीन हो जाता है । व्याप्त हो जाता है । ग़ायब हो जाता है ।
= ब्रह्मा । हरि = विष्णु । हर = महेश । सतत = सर्वदा ।

२॰ ]

श्रीराधा - बाधाहरनि - नेहअगाधा - साथ—
निसचल नयन - निकुंज मैं नचौ निरंतर नाथ !

[ पाँच ]

भाव-भाप भरि, कल्पना-
कर मन - उदधि पसारि—
कबि-रबि सुख-घन तें जगहिं
नव रस देय सँवारि ।

[ छ ]

कबि - सुरबैद्यनि - बीर - रस
साहित - सर उफनाय ;
न्हाय जरठ भारत - च्यवन
चट जवान ह्वै जाय ।

कबि-सुरबैद्यनि = कवि-रूप अश्विनीकुमार । भारत-च्यवन = भारत-रूपी च्यवन ऋषि ।

[ सात ]

कला वहै, जो आन पै
आपुनि छाँड़ै छाप,
ज्यों गंधी के गेह मैं
गंध मिलति है आप ।

आन पै = दूसरे पर । आपुनि = अपनी ।

[ आठ ]

नीरस कृति - तमकूप मम ;
दोस - तिमिर बिनसाय—
रस प्रकासि भारति, भरौ ,
रस - प्यासौ छकि जाय।

कृति = रचना। तमकूप = अंधा कुआँ। तिमिर = अंधकार। रस = ( १ ) नव रस, ( २ ) जल। भारति = सरस्वती।

---

# प्रथम शतक

[ १ ]

जोबन-बन बिहरत नयन-
सर सों मन-मृग मारि—
बाँधति ब्याधिनि केसिनी
केसन - पास सँवारि ।

केसन-पास = केश-पाश, बालों का समूह-रूपी जाल ।

[ २ ]

कोप-कोकनद-अवलि अलि,
उर - सर लई लगाइ ;
पै दिखाइ मुख-चंद पिय
दई ! दई कुम्हलाइ ।

यहाँ कोप से प्रणय-कोप का तात्पर्य है, जो मान-लीला-वश होता है ; जैसे—'प्रणय-कोप मालावलि तोरी' ( हरिवंश ) ।

[ ३ ]

गुरुजन - लाज - लगाम,
सखि-सिख-साँटो हू निदरि—
टरत न प्रिय मुख-ठाम,
अरत अरीले दृग-तुरग ।

साँटो = चाबुक । निदरि = कुछ न गिनकर ।

[ ४ ]

कठिन बिरह ऐसी करी,
आवति जबै नगीच—
फिरि-फिरि जाति दसा लखैं
कर दृग मीचति मीच ।

फिरि-फिरि जाति = बार-बार लौट-लौट जाती है । मीच = मृत्यु ।

[ ५ ]

झपकि रही, धीरैं चलौ ;
लेहु दूरि तें प्यार ,
पीर-दब्यो दरकै न उर
चुंबन ही के भार ।

पीर=पीड़ा ।

[ ६ ]

मति-सजनी बरजी किती,
फिरति फिराए नाहिं,
नजर-नारि नाचति निलज
आँग - आँगनहिं माहिं।

मति-सजनी = मति-रूपिणी सखी। बरजी = रोकी। आँग-आँगनहिं माहिं = अंग-रूपी आँगन में।

[ ७ ]

जोबन - देस - प्रबेस करि
बुधजन हू बौरायँ;
चंचल चख चखचख चलति
चित हित-गुन बँधि जायँ।

बौरायँ = मतवाले हो जाते हैं, विवेक त्याग बैठते हैं। चख = चक्षु, आँख। चखचख = तकरार, कहा-सुनी, झगड़ा। हित-गुन = प्रेम-डोर।

[ ८ ]

तेह-मेह मुख - नभ छयौ,
चढ़यौ भौंहँ - सुरचाप;
आँसू - बूँद गिरे, दुरयौ
हास - हंस चुपचाप।

तेह = रोष। मेह = बादल। सुरचाप = इंद्र-धनुष। (महाकवि मतिराम के सुप्रसिद्ध सवैया के आधार पर)

[ ९ ]

दमकति दरपन-दरप दरि
दीपसिखा - दुति देह ;
वह दृढ़ इकदिसि दिपत, यह
मृदु दस दिसनि स-नेह ।

दरपन-दरप दरि = दर्पण का गर्व दलन करके । दीपसिखा-दुति = दीप-शिखा की प्रभावाली । स-नेह = ( १ ) तैल-युक्त, चिकनी, ( २ ) प्रेम-युक्त, प्रेम-भरी ।

[ १० ]

नाह-नेह-नभ तें अलो,
टारि रोस कौ राहु—
पिय-मुख-चंद दिखाहु प्रिय,
तिय-कुमुदिनि बिकसाहु ।

नाह-नेह-नभ तें = प्रेम-पात्र के प्रेम-रूपी आकाश से । रोस = रिस, क्रोध । बिकसाहु = प्रफुल्लित करो ।

[ ११ ]

भ्रमी भीर, भवभामिनी
भईं चित्र - अवरेखि;
भयो भयाकुल भीष्म हू,
भीष्म भीष्म - प्रण पेखि ।

भवभामिनी = पार्वती । चित्र-अवरेखि = चित्र-लिखी । भीष्म = शंकर, महादेव । भीष्म = अत्यंत उग्र, कठोर । भीष्म = कौरवों और पांडवों के दादा भीष्म पितामह ।

हिममय परवत पर परति दिनकर-प्रभा प्रभात ;
प्रकृति-परी के उर परयौ हेम-हार लहरात ।

[ १२ ]

देहु देश-हित झर-सरिस
झर - झर जीवन - दान ;
चरस-सरिस रुकि-रुकि कहा
देत निपट नादान ?

झर-सरिस = निर्झर या झरने के समान। जीवन = ( १ ) प्राण, ( २ ) जल। इस दोहे में देश-हित में प्राण-दान देने का ज़ोरदार भाव है।

[ १३ ]

प्रभा प्रभाकर देत जेहि
साम्राजहिं दिन - रात,
ताहू को हतप्रभ कियौ
छिन गांधी - दृग - पात।

प्रभा = प्रकाश। प्रभाकर = सूर्य। साम्राजहिं = साम्राज्य को।

[ १४ ]

हिममय परबत पर परत
दिनकर - प्रभा प्रभात ;
प्रकृति - परी के उर परयौ
हेम - हार लहरात।

प्रकृति-परी = प्रकृति-रूपिणी अप्सरा। हेम-हार = स्वर्णमाल।

[ १५ ]

ऊँच - जनम नरवर हरत
नित नमि-नमि पर - पीर ;
सींचत सिखरी सौं निकसि
निमन बहत नद तीर ।

नरवर = श्रेष्ठ पुरुष । सिखरी = पर्वत ।

[ १६ ]

संतत सहज़ सुभाव सौं
सुजन सबै सनमानि——
सुधा-सरस सींचत स्रवन
सनी - सनेह सुबानि ।

[ १७ ]

तेज तुरंग तुरंग तैं
इतौ कि दुसतर माप ;
वह मारैं आगै बढ़ै,
यह भागै द्रुत आप ।

तुरंग = मन । तुरंग = घोड़ा । दुसतर = दुस्तर, कठिन । द्रुत = शीघ्र ।

कब तैं लै मन-ठीकरौ, खरी भिखारिन द्वार ;
रूप-जोति कन दै हरौ मति-तम-तोम अपार ।

[ १८ ]

इड़ा-गंग, पिंगला - जमुन
सुखमन - सरसुति - संग—
मिलत उठति बहु अरथमय,
अनुपम सबद - तरंग ।

सुखमन = सुषुम्ना । इस दोहे में इड़ा, पिंगला और सुषुम्ना के मेल का गंगा, यमुना और सरस्वती के संगम से मिलान किया गया है ।

[ १९ ]

विषय-बात मन-नाव कौं
भव-नद देति बहाइ ;
पकरु नाव - पतवार दृढ़,
चट लगिहै तट आइ ।

नाव = नौका । नाव = नाम ।

[ २० ]

कब तैं, लै मन-ठीकरो,
खरी भिखारिन द्वार ;
रूप - ज्योति कन दै हरो
मति - तम - तोम अपार ।

ठीकरो = भिक्षा-पात्र ।

[ १८ ]

इड़ा-गंग, पिंगला - जमुन
सुखमन - सरसुति - संग—
मिलत उठति बहु अरथमय,
अनुपम सबद - तरंग।

सुखमन = सुषुम्ना। इस दोहे में इड़ा, पिंगला और सुषुम्ना के मेल का गंगा, यमुना और सरस्वती के संगम से मिलान किया गया है।

[ १९ ]

बिषय-बात मन-नाव कौं
भव-नद देति बहाइ;
पकरु नाव - पतवार दृढ़,
चट लगिहै तट आइ।

नाव = नौका। नाव = नाम।

[ २० ]

कब तैं, लै मन-ठीकरो,
खरी भिखारिन द्वार;
रूप - ज्योति कन दै हरो
मति - तम - तोम अपार।

ठीकरो = भिक्षा-पात्र।

[ २१ ]

नख-सिख-देस लग्यौ चढ़न
इत जोबन - नरनाह,
पदनि - चपलई उत लई
जनु दृग-दुरग पनाह ।

[ २२ ]

तचत बिरह-रबि उर-उदधि,
उठत बिकलता - मेह,
नयन-गगन उमड़त घुमड़ि,
बरसत बहुरि अछेह ।

[ २३ ]

भरि-भरि दृग-तारक सलिल
उर पर ढरि-ढरि जात ;
टूटि-टूटि तारक गगन
गिरि पर गिरि-गिरि जात ।

दृग-तारक = आँखों की पुतलियों में । तारक = तारे, नक्षत्र ।

[ २४ ]

नई सिकारिन - नारि,
चितवन - बंसी फेंकिकै,
चट घूँघट - पट डारि,
चंचल चित-झख लै चली।

चित-झख = चित्त-रूपी मत्स्य । घूँघट-पट = घूँघट-पट-रूपी वस्त्र । यहाँ पट श्लिष्ट है ।

[ २५ ]

चात गई रँग चीत-पट
चल चख-कूँची फेरि ;
चटक मिटाए हू बढ़ति,
कढ़ति न चतुर चितेरि ।

रँग = ( १ ) प्रेम, ( २ ) रंग । चीत = ( १ ) चित्त, ( २ ) चित्र ।

[ २६ ]

चित-चकमक पै चोट दै,
चितवन - लोह चलाइ—
हित-आगी हिय-सूत मैं
ललना गई लगाइ ।

[ २७ ]

खिलैं अनेक सुभग सुमन,
सुमन न नेक पत्याय ;
अमल कमल ही पै मधुप
फिरि-फिरि फिरि मँडराय ।

[ २८ ]

मृदु हँसि, पुनि-पुनि बोलि प्रिय,
रखि रूखी रुख बाम—
नेह उपै, पालै, हरै
करि बिधि-हरि-हर-काम ।

रूखी रुख = उपेक्षा का भाव । उपै = उत्पन्न करती है ।

[ २९ ]

पुर तैं पलटे पीय की
पर-तिय-प्रीतिहिं पेखि—
बिछुरन-दुख सौं मिलन-सुख
दाहक भयौ बिसेखि ।

पेखि = देखकर । दाहक = जलानेवाला । बिसेखि = विशेष करके ।

[ ३० ]

कढ़ि सरतें द्रुत दै गई
दृगनि देह-दुति चौंध ;
बरसत बादर-बीच जनु
गई बीजुरी कौंध ।

द्रुत = शीघ्र, जल्दी ।

[ ३१ ]

लै सबकौ उर-रंग,
सोखत, लौटावत नहीं ;
कपटी, कान्ह, त्रिभंग—
कारे तुम तातें भए !

रंग = प्रेम-रूपी रंग की प्रकाश-किरण । कान्ह ( सं० कृष्ण ) = श्रीकृष्ण, श्याम शरीरधारी ।

[ ३२ ]

सोहत सतगुन-सुरँग सौं
सुचि स्वराज-सुरचाप—
सुख, सेना, सिच्छा, बनिज,
कृषि, धन, काज-कलाप ।

सुचि = पवित्र । स्वराज-सुरचाप = स्वराज्य-रूपी इंद्र-धनुष । इस दोहे में, तृतीय और चतुर्थ चरण में, इंद्र-धनुष में झलकनेवाले सात रंग गिनाए गए हैं ।

[ ३३ ]

लखिकै भारत-दीप कौं
हतप्रभ-सो असहाय ;
जीवन दै ताकौं तुरत
गंधी दियौ जगाय ।

जीवन = ( १ ) तेल, ( २ ) नवीन स्फूर्ति । गंधी = ( १ ) अत्तार, ( २ ) गांधीजी ।

[ ३४ ]

वीर धीर सहि तीर-झर
कटक काटि कढ़ि जात ;
बादल-दल बरसत बिकट,
बायुयान बढ़ि जात ।

[ ३५ ]

नखत-मुकत आँगन-गगन
भरति प्रकृति - मा रात,
बाल हंस चुपचाप चट
चमक - चोंच चुगि जात ।

नखत-मुकत = नक्षत्र-रूपी मोतियों से । बाल हंस = ( १ ) प्रातःकाल का सूर्य, ( २ ) हंस का बच्चा ।

[ ३३ ]

लखिकै भारत-दोप कौं

हतप्रभ-सो असहाय ;

जीवन दै ताकौं तुरत

गंधी दियौ जगाय ।

जीवन = ( १ ) तेल, ( २ ) नवीन स्फूर्ति । गंधी = ( १ ) अत्तार, ( २ ) गांधीजी ।

[ ३४ ]

बीर धीर सहि तीर-झर

कटक काटि कढ़ि जात ;

बादल-दल बरसत बिकट,

बायुयान बढ़ि जात ।

[ ३५ ]

नखत-मुकत आँगन-गगन

भरति प्रकृति - मा त,

बाल हंस चुपचाप चट

चमक - चोंच चुगि जा ।

[illegible] = नखत-रूपी मोतियों से । बाल [illegible] = ( १ ) [illegible] के सूर्य, ( २ ) हंस का बच्चा ।

नखत-मुकत आँगन-गगन भरति प्रकृति-मा रात,
बाल हंस चुपचाप चट चमक-चोंच चुगि जात।

[ ३६ ]

सबै सुखन कौ सोत,
सुजग, निरोग सरीर है ;
जगत - जलधि कौ पोत,
परमारथ - पथ - रथ यहै ।

सोत = स्रोत, चश्मा । जलधि = समुद्र । पोत = जहाज़ ।

[ ३७ ]

रही अछूतोद्धार - नद
छुआछूत - तिय डूबि ;
सास्त्रन कौ तिनकौ गहति
क्रांति - भँवर सौं ऊबि ।

[ ३८ ]

तलफत दृग-पट आय,
तन-पिंजर मैं बिकल है ;
उरि न प्रान-खग जाय,
प्रभु ! राखौ दै दरस-फल ।

[ ३९ ]

जग-नद मैं तेरी परी
देह - नाव मँझधार ;
मन-मलाह जो बस करै,
निहचै उतरै पार।

निहचै = निश्चय-पूर्वक।

[ ४० ]

आयु-रात जग-पलँग परि,
जीवन - सपन - भुलाइ,
आतम-ज्ञान बिहाइ तैं
मैं - तूँ ही बरराइ।

आयु-रात = आयुष्य (अवस्था)-रूपिणी रात्रि। बिहाइ = त्यागकर।

[ ४१ ]

मनौ कहे - से देत,
चखन-चवाई चपल ह्वै—
तिय - तन - बन - संकेत,
लरिकाई - जोबन मिले।

चखन = नेत्र। तिय-तन-बन-संकेत = नारी-शरीर-रूपी वन के संकेत-स्थल में। लरिकाई-जोबन = बाल्यावस्था और यौवन। इस दोहे में कवि ने बाल्यावस्था और यौवन को नायिका और नायक कथन कर उनका नारी-तन-रूप वन के संकेत-स्थल में मिलन कराया है, जिसकी चुगली खानेवाले नेत्र हैं।

[ ४२ ]

तन - उपबन सहिहै कहा
बिछुरन - झंझाबात,
उरयौ जात उर - तरु जबै
चलिबे ही की बात ?

तन-उपबन = शरीर-रूपी बाग़। बात = श्लिष्ट पद है। इससे बात ( चर्चा )-रूपी वायु का तात्पर्य है।

[ ४३ ]

मुकुता सुख-अँसुआ भए,
भयौ ताग उर - प्यार ;
मन - सूई तैं गूँथि जनु
देति हार उपहार।

ताग = धागा।

[ ४४ ]

मैन - ऐन तव नैन,
सोहैं सरसिज - से सुभग ;
ए बिकसित दिन - रैन,
वे बिकसित बस दिबस हीं !

मैन-ऐन = कामदेव के स्थान। सरसिज = कमल।

[ ४५ ]

कैसे बचिहै लाज - तरु ?
निपट निगोड़े नैन !
चवा भई चहुँ दिसि चलति
चारि चवाइन - सैन ।

निगोड़े = पग-विहीन, एक प्रकार की गाली । चवा = चारो ओर से चलनेवाली हवा ।

[ ४६ ]

कहा भयौ पिय कौं, कहत
मो मुख मुकुर - उदोत ?
यह तौ मुख-छबि-कर लहत
आप सुदीपित होत !

[ ४७ ]

प्यारी गोरोचन - तिलक
दियौ लाल के भाल ;
तिय-दृग-गो रोचन लग्यौ,
किए सौत-दृग लाल ।

[ ४८ ]

लंक लचाइ, नचाइ दृग,
पग उँचाइ, भरि चाइ ;
सिर धरि गागरि डगर महँ
नागरि नाचति जाइ ।

भरि चाइ = उमंग में भरकर ।

[ ४९ ]

गंगा - जमुना - सरसुती,
बचपन - जोबन - रूप—
तिय-तिरबेनी मुकत किय
मति-जग सों बुध - भूप ।

मति-जग = मति-रूपी दुनिया । बुध-भूप = बुद्धिमानों के शिरोमणि, बुद्धिमान् राजा ।

[ ५० ]

आवन-बात बही जु धन,
नयन सजन लिय मूँदि ;
नेह - गही वह मनचही
रही मही नख खूँदि ।

आवन-बात = आने की बात-रूपी वायु में । धन = नारी, वधू । मनचही = प्यारी ।

[ ५१ ]

सिव - गांधी दोई भए
बाँके मा के लाल ;
उन काटे हिंदून - दुख,
इन जग-दृग-तम-जाल ।

सिव = शिवाजी । इस दोहे में शिवाजी और गांधीजी की तुलना की गई है ।

[ ५२ ]

यौरप - दुःशासन निठुर
खींचत लखि निधि-चीर—
जन्मभूमि - कृष्णा करी
'मोहन' अभय - शरीर ।

निधि - चीर = धन - रूपी वस्त्र । जन्मभूमि - कृष्णा = जन्मभूमि-रूपिणी द्रौपदी । मोहन = श्लिष्ट पद है । इससे श्रीकृष्ण और मोहन-दास गांधी, दोनो अर्थ निकलते हैं ।

[ ५३ ]

गंधी गंधी दुहुन के
पास उचित है बास ;
सुमन-बास उन-पास, त्यौं
सुमन - बास इन - पास ।

गंधी = अत्तार । गंधी = महात्मा गांधी । सुमन-बास = पुष्पों की सुगंध, इत्र । सुमन-बास = अच्छे मन का वास, विद्वानों या देवतों का निवास ।

[ ५४ ]

जनु जु रात - बिछुरन रहे
नलिनी - तिय - मुख छाइ,
वेई ओस - आँसू करनि
पोंछत रबि - पिय आइ।

नलिनी-तिय-मुख = कमलिनी-रूपिणी नारी के मुख पर। ओस-आँसू = ओस-कण-रूपी अश्रु-दल। करनि = किरण-रूपी हाथों से। रबि-पिय = सूर्य-रूप पति।

[ ५५ ]

नियमित नर निज काज-हित
समय नियत करि लेय;
रजनी ही मैं गंध ज्यौं
रजनी - गंधा देय।

नियमित नर = नियमानुकूल चलनेवाला व्यवस्थित मनुष्य। रजनी-गंधा = वह बेलि, जिसके पुष्प रात्रि में ही सुगंध बिखेरते हैं।

[ ५६ ]

मानस-खस-टाटी सरस
हरि कलि-ग्रीसम-पीर—
त्रयतापन-लूअनि करति
त्रयबिधि, सुखद समीर।

मानस = महाकवि तुलसी-कृत रामचरित-मानस। त्रयतापन = दैहिक, दैविक एवं भौतिक-नामक तीन तापों की। त्रयबिधि, सुखद समीर = शीतल, मंद और सुगंध समीर, जो तन, मन, प्राणों को सुखद है।

[ ५७ ]

सीत-घाम-लू-दुख सहत,
तऊ न टूटत तार ;
झरत निरंतर झर-सरिस,
सोइ सनेह सुचि, सार ।

तऊ = तो भी । झर = झरना । सुचि = पवित्र ।

[ ५८ ]

जनम दियौ, पाल्यौ, तऊ
बिसरायौ जन नाथ !
परयौ पुहुप मसल्यौ मनौ
मधु ही के मृदु हाथ ।

जन = सेवक । नाथ = स्वामी, रक्षक । पुहुप = फूल । मधु = वसंत । मृदु = मुलायम ।

[ ५६ ]

सत-इसटिक जग-फील्ड लै
जीवन - हाकी खेलि ;
वा अनंत के गोल मैं
आतम - बालहिं मेलि ।

इसटिक = हॉकी खेलने का डंडा । फील्ड = मैदान । गोल = वह स्थान, जहाँ गेंद मेल देने से विजय प्राप्त होती है । बालहिं = गेंद को ।

[ ६० ]

ग्राह-गहत गजराज की
गरज गहत ब्रजराज—
भजे गरीबनिवाज कौ
बिरद बचावन - काज ।

[ ६१ ]

नई लगन किय गेह,
अली, लली के ललित तन ;
सूखति जाति अछेह,
तरु ज्यौं अंबरबेलि सौं ।

अछेह = लगातार । अंबरबेलि = आकाशवल्ली, अमरबेल ।

[ ६२ ]

उर-धरकनि-धुनि माहिं सुनि
पिय-पग-प्रतिधुनि कान—
नस-नस तैं नैननि उमहि
आए उतसुक प्रान ।

उमहि आए = उमड़कर आए ।

[ ६३ ]

हियौ-नेह दै पिय ! दियौ
जीवन - दियौ जगाइ ;
किंचित सिंचित राखियौ,
ह्वै सूनो न बुताइ ।

नेह = ( १ ) प्रेम, ( २ ) तैल । जीवन-दियौ = जीवन का दीपक ।

[ ६४ ]

झपटि लरत, गिरि-गिरि परत,
पुनि उठि-उठि गिरि जात ;
चख-भट निधरक हित-समर
करत परसपर घात ।

हित-समर = प्रेम-युद्ध ।

[ ६५ ]

लरैं नैन, पलकैं गिरैं,
चित तरपैं दिन-रात ,
उठै सूल उर, प्रीति-पुर
अजब अनोखी बात ।

लरैं नैन, पलकैं गिरैं, चित तरपैं दिन - रात,
उठै सूल उर, प्रीति-पुर अजब अनोखी बात ।

[ ६६ ]

चख-झख तव दृग-सर-सरस-
बूड़ि, बहुरि उतराय—
बेंदी-छटके मैं छटकि
अटकि जात निरुपाय।

छटका = मछलियों के फँसाने का एक गड्ढा, जो दो जलाशयों के बीच तंग मेड़ पर खोदा जाता है। मछलियाँ एक जलाशय से दूसरे जलाशय में जाने के लिये कूदती हैं, और इसी गड्ढे में गिर जाती हैं। छटकि = छूटकर। निरुपाय = लाचार।

[ ६७ ]

साजन सावन - सूर - सम
और कछू देखैं न;
तुव दृग-दुति-कर-निकर किय
अंधबिंदुमय नैन।

साजन = प्यारा, पति। कर-निकर = किरणों का समूह। अंध-बिंदु = आँख के भीतरी पटल पर का वह स्थान, जो प्रकाश को ग्रहण नहीं करता, और जिसके सामने पड़ी हुई वस्तु दिखलाई नहीं देती।

[ ६८ ]

रमनी - रतननि हीर यह,
यह साँचो ही सोर;
जेती दमकति देह - दुति,
तेतौ हियौ कठोर।

[ ६९ ]

हिय उलही तिय पेखि पिय,
बिलखी दुलही देखि ;
सुखनभ-दुखधर-बीच की
मन-त्रिसंकु-गति लेखि ।

उलही = प्रसन्न हुई । सुखनभ-दुखधर-बीच की = सुख-रूपी आकाश और दुःख-रूपी धरती के मध्य की । मन-त्रिसंकु-गति = मन की त्रिशंकु-जैसी गति । त्रिशंकु = सूर्यवंश के वह पौराणिक नरेश, जिन्हें विश्वामित्र ने सदेह स्वर्ग पहुँचाने का प्रयत्न किया, और इंद्र ने पृथ्वी पर पटक दिया । दोनो शक्तियों के एक दूसरे के विरुद्ध प्रभाव से बेचारे बीच ही में लटक गए ।

[ ७० ]

चख - तुरंग माते इते
छिन छाके छबि-भाँग ;
सुमति - छाँद छाँदहुँ इतै,
उतै सु भरत छलाँग ।

माते = मदोन्मत्त हो गए । छाँद = रस्सी से । छाँदना = सटाकर ऐसे पैर बाँधना कि दूर तक न भाग सके ।

[ ७१ ]

लेत - देत संदेस सब,
सुनि न सकत कछु कोय ;
बिना तार कौ तार जनु
कियौ दृगनु तुम दोय ।

इस दोहे में नेत्रों द्वारा बेतार का तार बनाया गया है ।

[ ७२ ]

गांधी - गुरु तैं ज्ञान लै,
चरखा - अनहद - जोर---
भारत सबद - तरंग पै
बहत मुकति की ओर।

भारत = ( १ ) ज्ञान से रत, ( २ ) भारत-देश। मुकति = ( १ ) मोक्ष, ( २ ) स्वाधीनता।

[ ७३ ]

जीवन - धन - जय - चाह,
धन कंकन-बंधन करति ;
उत तन रन - उतसाह,
इत बिछुरन की पीर मन।

धन = स्त्री, पत्नी।

[ ७४ ]

हिंदू - जवन प्रयाग मैं
गंग - जमुन - सम धाय---
मिले, छिपी स्वाधीनता
सरसुति - सी सरसाइ।

सरसुति = सरस्वती। यह दोहा प्रयाग में हिंदू-मुसलिम-एकता के संबंध में होनेवाली कान्फ्रेंस के समय लिखा गया था। इसमें छिपी हुई स्वाधीनता को सरस्वती के समान 'सरसाने' में अच्छा कौशल है।

[ ७५ ]

दिन-नायक ज्यों-ज्यों बढ़त
कर अनुराग पसारि,
त्यों-त्यों लजि सिमटति, हटति
निसि - नवनारि निहारि ।

दिन-नायक = सूर्य-रूपी नायक । बढ़त = आकाश में ऊँचे चढ़ता है, आगे बढ़ता है । कर = ( १ ) किरण, ( २ ) हाथ । पसारि = फैलाकर । निसि-नवनारि = रात्रि-रूपिणी नव-बाला ।

[ ७६ ]

होत निरगुनी हू गुनी
बसैं गुनी के पास ;
करत लुएँ खस सलिलमय
सीतल, सुखद, सुबास ।

निरगुनी = गुण-हीन ।

[ ७७ ]

कलिजुग हो मैं मैं लखी
अति अचरजमय बात—
होत पतित-पावन पतित,
छुवत पतित जब गात ।

[ ७८ ]

अगम सिंधु जिमि सीप-उर
मुकता करत निवास,
तिमिर-तोम तिमि हृदय बसि
करु हृदयेस ! प्रकास ।

[ ७९ ]

गई रात, साथी चले,
भई दीप - दुति मंद,
जोबन-मदिरा पी चुक्यौ,
अजहुँ चेत मति - मंद !

[ ८० ]

जगि-जगि, बुझि-बुझि जगत मैं
जुगनू की गति होति;
कब अनंत परकास सौं
जगिहै जीवन - जोति ?

इस दोहे में अनंत ज्योति से संयोग प्राप्त करने को उत्सुक, पुनः-पुनः जन्म-मरणशील जीवात्मा की वेदना का वर्णन है ।

[ ८१ ]

नव-तन-देसहिं जीति जनु
पटु जोबन-नृपराज—
खड़े किए कुच-कोट जुग
आपुन रच्छा - काज।

[ ८२ ]

नयन - आतसी काँच परि
छबि-रबि-कर अवदात—
झुलसायौ उर-कागदहिं,
उरयौ साँस-सँग जात।

आतसी काँच = आतिशी शीशा। अवदात = श्वेत, सुंदर।
साँस = (१) श्वास, (२) हवा।

[ ८३ ]

दोसनि डारी धूरि हौं,
चाटी धूरि अथोर,
देह धूरि जापै करी,
धूरि उड़ावत मोर।

दोसनि = दोषों पर। धूरि डारी = छुपाया, भुलाया। धूरि चाटी = अनुनय-विनय की। देह धूरि करी = शरीर को धूल में मिला दिया। धूरि उड़ावत मोर = मेरा उपहास करता है।

[ ८४ ]

बिंब देखिबे कौं कहा
झुकति प्रपातहिं - तीर ?
भोरी, तुव मुख-छबि लखैं
होत बिकल, चल नीर !

प्रपातहिं-तीर = झरने के तीर पर। भोरी = भोली।

[ ८५ ]

उर - कुरंड - कन देहु
बिरह - ताप - तापित तुरत,
मुरछित कंचन - देहु
जिला देहु पुनि, लेहु पुन।

कुरंड = वह मानिक-रेत, जिससे सुनार सोने पर जिला देते हैं। बिरह-ताप = वियोगाग्नि। देहु = शरीर। जिला देहु = (१) जिला दो, आबदार बना दो, (२) सजीव करो। पुनि = फिर। पुन = पुण्य।

[ ८६ ]

हृदय कूप, मन रहँट, स्मृति-
माल माल, रस राग,
बिरह बृषभ, बरहा नयन,
क्यों न सिंचै स्मर-बाग ?

बरहा = सिंचाई के लिये बनी हुई नाली। माल = घट-माला। स्मर-बाग = काम-रूपी उपवन।

[ ८७ ]

नजर-तीर तैं नैन-पुर
रच्छित राखन - हेत--
जनु काजर-प्राचीर पिय--
तिय - तन-भू-पति--देत ।

काजर-प्राचीर = काजल का परकोटा ।

[ ८८ ]

उत उगलत ज्वालामुखी
जब दुरबचननि आग,
उठत हृदय - भू - कंप इत,
ढहत सुदृढ़ गढ़ - राग ।

[ ८६ ]

बस न हमारो, करहु बस,
बस न लेहु प्रिय लाज ;
बसन देहु, ब्रज मैं हमैं
बसन देहु ब्रजराज !

( देव कवि के कवित्त के आधार पर )

बस न = वश नहीं । करहु बस = ( यह लीला ) समाप्त करो ।
बसन देहु = वस्त्र दे दो । बसन देहु = निवास करने दो ।

[ ६० ]

भारत - सरहिं सरोजिनी
गांधी - पूरब - ओर--
तकि सोचति--'ह्वैहै कबै
प्रिय स्वराज - रबि - भोर ?'

सरोजिनी = श्लिष्ट पद है, जिससे भारत की प्रसिद्ध नेत्री श्रीसरोजिनी नायडू और कमलिनी दोनो का अर्थ निकलता है। पूरब = पूर्व-दिशा।

[ ६१ ]

दुष्ट-दनुज-दल-दलन कौं
धरे तीक्ष्ण तरवार,
देश - शक्ति दुर्गावती
दुर्गा कौ अवतार।

दुर्गावती = गढ़ामंडला की वीर नारी दुर्गावती, जिसने अकबर बादशाह के कड़ामानकपुर के सूबेदार आसफ़ख़ाँ से लोम-हर्षण संग्राम किया था।

[ ६२ ]

पर - राष्ट्रन - अरि - चोट तैं
धन - स्वतंत्रता - कोट--
तट - कर - परकोटा बिकट
राखत अगम, अगोट।

धन - स्वतंत्रता - कोट = आर्थिक स्वातंत्र्य-रूपी क़िला। तट-कर-परकोटा = बाहर से आनेवाले माल ( आयात ) पर राज्य द्वारा लगाया गया कर-रूप परकोटा। अगोट राखत = छिपा रखता है।

[ ६३ ]

लरिकाईं - ऊषा दुरी,
झलक्यौ जोबन - प्रात,
छई नई छबि - रबि - प्रभा
नारि - प्रकृति के गात ।

[ ६४ ]

रबि-पुट तैं लै बर बरन,
कर - कूँचीन चलाइ,
प्रकृति - चितेरी रचति पटु
नभ - पटु साँझ सुभाइ ।

रबि-पुट = सूर्य-रूपी गोल पात्र, जिसमें रंग भरा हुआ है । बर बरन = श्रेष्ठ वर्ण या रंग । कर-कूँचीन = किरणों की कूँचियों को । पटु = प्रवीण । नभ-पटु = आकाश के पट पर । सुभाइ (१) स्वभाव से, (२) उत्तम भाव से ।

[ ६५ ]

संगत के अनुसार ही
सबकौ बनत सुभाइ ;
साँभर मैं जो कछु परै,
लवन - रूप ह्वै जाइ ।

सुभाइ = स्वभाव । साँभर = राजपूताने की एक झील, जहाँ से साँभर-नामक नमक निकलता है । लवन = नमक ।

लरिकाई - ऊषा दुरी,
झलक्यौ जोबन-प्रात,
छई नई छबि - रबि - प्रभा
नारि-प्रकृति के गात ।

[ ६६ ]

सतसैया के दोहरे
चुने जौहरी - हीर—
जोति - धरे, तीछन, खरे,
अरथ - भरे गंभीर।

हीर = हीरा। जोति = ( १ ) ज्ञान, ( २ ) प्रभा, चमक। तीछन ( तीक्ष्ण ) = ( १ ) तेज़, बुद्धि-युक्त, प्रतिभा-पूर्ण, ( २ ) तेज़ नोकवाला। खरे = ( १ ) विशुद्ध, ( २ ) चोखे, बढ़िया। अर्थ = ( १ ) व्यंग्यादि काव्यार्थ, ( २ ) धन। गंभीर = (१) गहरा, ( २ ) घना, प्रचुर।

[ ६७ ]

हरिजन तैं चाहौ भजन,
तौ हरि - भजन फिज़ूल,
जन द्वारा ही करत हैं
राजन मिलन कबूल।

चाहौ भजन = भागना चाहो।

[ ६८ ]

नीच मीच कौं मत कहै,
जनि उर करै उदास;
अंतरंगिनी प्रिय अली
पहुँचावति पिय - पास।

अंतरंगिनी प्रिय अली = अंतरंग-भेद जाननेवाली प्यारी सखी।

[ ९९ ]

जनम - मरन - करियन-जुरी
जीवन - लरी अपार--
प्रकृति-नटी कसि, लसि रही
रिझै रिझावनहार ।

जनम-मरन-करियन-जुरी = जन्म-मरण की कड़ियों से जुड़ी । जीवन-लरी अपार = ( १ ) अनंत जीवों की लड़ी । ( २ ) अनंत जीवनों ( योनियों ) की लड़ी ।

[ १०० ]

पट, मुरली, माला, मुकट
धरि कटि, कर, उर, भाल--
मंद - मंद हँसि बसि हियैं
नंद दुलारे लाल ।

( बिहारी के आधार पर )

---

# दूसरा शतक

[ १०१ ]

सुख-सँदेस की ज्वार चढ़ि
आई सखी सुजान,
लगी सिंधु-आनंद मैं
धन बूड़न - उतरान।

[ १०२ ]

उर - पुर अरि - परनारि तैं
रच्छित राखौ लाल !
नतरु बियोग - कृसानु मैं
जौहर ह्वैहै बाल।

अरि-परनारि = शत्रु-रूपिणी अन्य नारी । कृसानु = अग्नि ।
जौहर ह्वैहै = चिता प्रज्वलित कर जल मरेगी।

[ १०३ ]

मन-कानन मैं धँसि कुटिल,
काननचारी नैन—
मारत मति-मृगि मृदुल, पै
पोसत मृगपति - मैन !

मन-कानन = मन-रूपी वन। काननचारी = ( १ ) वन में विचरण करनेवाले। ( २ ) कानों तक फैले हुए। मति-मृगि = मति-रूपिणी मृगी।

[ १०४ ]

कियौ कोप चित-चोप सौं,
आई आनन ओप,
भई लोप पै मिलत चख,
लियौ हियौ हित छोप।

चोप = इच्छा, चाव। ओप = आभा। छोप लियौ = आच्छादित कर लिया।

[ १०५ ]

छन-छन छबि की छाक सौं
छलिया, छैल ! छकाय—
छँटे-छँटे अब फिरत क्यौं
मोह - मूरछा छाय ?

छाक = नशा। छँटे-छँटे फिरना = दूर-दूर रहना। कुछ संबंध या लगाव न रखना।

[ १०३ ]

मन-कानन मैं धँसि कुटिल,
काननचारी नैन—
मारत मति-मृगि मृदुल, पै
पोसत मृगपति - मैन !

मन-कानन = मन-रूपी वन । काननचारी = ( १ ) वन में विचरण करनेवाले । ( २ ) कानों तक फैले हुए । मति-मृगि = मति-रूपिणी मृगी ।

[ १०४ ]

किन्यौ कोप चित-चोप सौं,
आई आनन ओप,
भई लोप पै मिलत चख,
छिनौ छियौ हित ओप ।

चोप = इच्छा, चाव । ओप = आभा । ओप छियौ = आच्छादित कर लिया ।

[ १०५ ]

छन-छन छबि की छाक सौं
छलिया, छैल ! छकाय—
छँटे-छँटे अब फिरत क्यौं
मोह - मूरछा छाय ?

छाक = नशा । छँटे-छँटे फिरना = दूर-दूर रहना । कुछ संबंध या लगाव न रखना ।

मन - कानन मैं धँसि कुटिल, काननचारी नैन—
भारत मति - मृगि मृदुल, पै पोसत मृगपति - मैन ।

[ १०६ ]

दंपति - हित - डोरी खरी
परी चपल चित-डार,
चार चखन - पटरी अरी,
झोंकनि झूलत मार।

मार = काम।

[ १०७ ]

बिरहिनि-जोगिनि कौ करै
जो साजन सौं जोग,
है समाधि हू सौं सरस
नींद, न नींदन-जोग।

जोग = योग, मिलन। जोग = योग्य, लायक़।

[ १०८ ]

राग-राग रागत रुचिर
पिय हिय - तंत्री - संग ;
सजनी री, नीरस निरी,
जमत न तो पै रंग।

राग-राग = अनुराग का राग।

[ १०९ ]

ध्यान धरन दै, धर अधर
धीरैं ही अधरानि ;
उमड़ि उठै उर-पीर जनि
प्रिय - चुंबन पहचानि ।

[ ११० ]

हौं सखि, सीसी आतसी,
कहति साँच ही साँच ;
बिरह - आँच खाई इती,
तऊ न आई आँच !

[ १११ ]

ततछन पुरखन-धन दियौ
देस-प्रेम की राह ;
त्याग-निसेनी चढ़ि चढ़े
चित - चित भामाशाह !

[ ११२ ]

सती-सिरोमनि 'बा' तुही
गांधी - जीवन - सार ;
तव अंगनि अनु-अनु बन्यौं
सती - सुगुन - आगार ।

'बा' = श्रीमती सौभाग्यवती कस्तूर 'बा' गांधी, महात्मा मोहनदास-कर्मचंद गांधी की धर्मपत्नी ।

[ ११३ ]

ईसाई, हिंदू, जवन,
ईसा, राम, रहीम,
बैबिल, बेद, कुरान मैं
जगमग एक असीम ।

जवन = यवन, मुसलमान । बैबिल = बाइबिल । असीम = अनंत, परमात्मा ।

[ ११४ ]

लखि जग-पंथी अति थकित,
संझा - बाँह पसारि—
तम-सरायँ मैं दै रही
छाँहँ छपा - भटियारि ।

पंथी = यात्री । संझा-बाँह पसारि = संध्या-रूपिणी बाहें फैला-कर । तम-सरायँ = अंधकार-रूपी सराय । छाँहँ = आश्रय, छाया । छपा-भटियारि = रात्रि-रूपिणी भटियारी ।

[ ११५ ]

बिन बिबेक कौ मन भयौ
बिन लंगर कौ पोत ;
भ्रमत फिरत भव-सिंधु मैं,
छिन न कहूँ थिर होत !

पोत = नाव, जहाज़ ।

[ ११६ ]

हिंदी-द्रोही, उचित ही
तुव अँगरेजी - नेह,
दई निरदई पै दई
नाहक हिंदी देह !

हिंदी = हिंदी-भाषा। दई निरदई = निर्दय ब्रह्मा। हिंदी = हिंदुस्थानी।

[ ११७ ]

होत सयान अयान हू
जुरि गुनवान - समीप;
जारत दीप अनेक ज्यों
जरत एक ही दीप ।

जरत = जलता हुआ ।

[ ११८ ]

हृदय-सून तैं असत-तम
हरौ, करौ जौ सून,
सून-भरन के हित झपटि
झट आवेगौ सून ।

हृदय-सून = हृदयाकाश, घटाकाश । असत-तम = असत माया का अंधकार । सून = शून्य, एकांत, ख़ाली । सून-भरन के हित = रिक्त स्थान ( Vaccum ) को भरने के लिये । सून = शून्य, पूर्ण, परमात्मा ।

[ ११९ ]

दरसनीय सुनि देस वह,
जहँ दुति-ही-दुति होइ,
हौं बौरो हेरन गयौ,
बैठ्यौ निज दुति खोइ ।

बौरो = पागल । हेरन = ( १ ) खोजने, ( २ ) देखने ।

[ १२० ]

एक जोति जग जगमगै
जीव - जीव के जीय ;
बिजुरी बिजुरीघर-निकसि
ज्यों जारति पुर-दीय ।

दीय = दीप, दिए ।

[ १२१ ]

बरजोरी गोरी गही
गोकुल - गैल गुपाल ;
दधि ढरक्यौ, धरक्यौ हियौ,
सरक्यौ घूँघट भाल ।

[ १२२ ]

रस - रबि - बस दोऊन के
जे हिलि-मिलि खिलि जात,
वेई तुव मुख-चंद लखि
चख - जलजात लजात ।

रस = प्रेम । चख-जलजात = नेत्र-कमल ।

[ १२३ ]

सुमन चुनति, आँचर भरति,
गुहति मनोहर माल,
बिलसति बनदेवी - सरिस
बन-बिच बिचरति बाल ।

जनु नवबय-नृप-मदन-भट तिय-तन-घर-जय-हेतु—
हनत जु सर, उर-पुर उठत उरज-समरपन-केतु ।

[ १२४ ]

नेह-तल्यौ छबि-लपट तैं
भयौ कुरकुरौ काँच ;
तरकि जाइगौ तुरत उर
लगैं बिरह की आँच ।

[ १२५ ]

तुलसी-सी जिय पावनी,
तिय कुलसील-निधान—
हिय-हुलसी तुलसी-तरहिं
पूजति, धरि पिय ध्यान ;

तुलसी = इस सती का वैष्णवों में बड़ा मान है। पुराणों के अनुसार तुलसी शंखचूड़ ( जालंधर )-राक्षस की स्त्री थी। यह बड़ी पतिव्रता थी।

[ १२६ ]

जनु नववय-नृप-मदन-भट
तिय-तन-धर-जय-हेतु—
हनत जु सर, उर-पुर उठत
उरज - समरपन - केतु ।

नववय-नृप-मदन-भट = यौवन-नरेश का कामदेव-रूपी योद्धा। उर-पुर = वक्षःस्थल-रूपी नगर। समरपन-केतु = समर्पण-केतु। वह ध्वजा, जो आक्रमणकारी के भय से साहस-हीन हो आत्मसमर्पण कर देने के उद्देश्य से दिखलाई जाती है।

[ १२४ ]

नेह-तल्यौ छबि-लपट तैं
भयौ कुरकुरौ काँच ;
तरकि जाइगौ तुरत उर
लगैं बिरह की आँच।

[ १२५ ]

तुलसी-सी जिय पावनी,
तिय कुलसील-निधान—
हिय-हुलसी तुलसी-तरुहिं
पूजति, धरि पिय ध्यान।

तुलसी = इस सती का वैष्णवों में बड़ा मान है। पुराणों के अनुसार तुलसी शंखचूड़( जालंधर )-राक्षस की पत्नी थी। यह बड़ी पतिव्रता थी।

[ १२६ ]

जनु नवबय-नृप-मदन-भट
तिय-तन-घर-जय-हेतु—
हनत जु सर, उर-पुर उठत
उरज - समरपन - केतु।

नवबय-नृप-मदन-भट = यौवन-नरेश का कामदेव-रूपी योद्धा। उर-पुर = वक्षःस्थल-रूपी नगर। समरपन-केतु = समर्पण-केतु। वह ध्वजा, जो आक्रमणकारी के भय से साहस-हीन हो आत्मसमर्पण कर देने के उद्देश्य से दिखलाई जाती है।

[ १२७ ]

फिरि-फिरि उत खिंचि जात चख
रूप - रहचटैं - जोर ;
घूमि - घूमि पैरत चपल
ज्यों जल-अलि इक ओर ।

रहचटैं = चाह, चसका, लिप्सा । जल-अलि = पानी का भँवरा, जो काले कीड़े के रूप में खटमल-जैसा होता है । यह एक ही ओर घूम-घूमकर तैरता है ।

[ १२८ ]

तरुन, तरुनई-तरु सरस
काटि न कलुस - कुठार ;
सींचि सुजीवन, सुमन धरि,
करि निज सफल बहार ।

कलुस = कलुष, पाप-कर्म । सुजीवन = ( १ ) उत्तम जीवन, ( २ ) उत्तम जल । सुमन = ( १ ) अच्छा मन, उत्तम विचारों से पूर्ण विषय-वासना-रहित मन, ( २ ) पुष्प । सफल = ( १ ) फल-युक्त, ( २ ) सार्थक । बहार = ( १ ) आनंद, उचित संभोग, ( २ ) वसंत ।

[ १२९ ]

सित घन छनि-छनि झलमलति
जिमि दिनमनि-दुति प्रात ;
चंचल अंचल छलछलति
तिमि मुख - छबि अवदात ।

दिनमनि = सूर्य । अवदात = उज्ज्वल, पीत वर्ण का ।

[ १३० ]

को बिस - बुझ्यौ बताइ ?
चितवन-सर उर-तरु लगैं—
सु मन - सुमन सरसाइ,
नस-नस सींचत सरस रस।

को = कौन। मन-सुमन = मन-रूपी पुष्प। रस = (१) प्राणद रस, (२) प्रेम।

[ १३१ ]

को तो-सो जग-बीच
करन, भयौ करिनी-करन ?
नाच रही सिर मीच,
तऊ न छाँड़ी बान निज।

करन = महाभारत के प्रसिद्ध वीर राजा कर्ण, जो कुंती के गर्भ से उत्पन्न सूर्य के पुत्र थे।

[ १३२ ]

दुष्ट दुसासन दलमल्यौ
भीम भीमतम-भेस,
पाल्यौ प्रन, छाक्यौ रकत,
बाँधे कृस्ना - केस।

भीम = पांडव भीमसेन, जो महाभारत के युद्ध में पांडव-सेना के सेनापति थे। जब जुए में पांडवों के हार जाने पर दुष्ट दुर्योधन की आज्ञा से कौरव-सभा में दुःशासन ने द्रौपदी के केश पकड़कर खींचे थे, और वस्त्र खींचकर उसे नग्न करना चाहा था, तब महावीर भीम ने दुःशासन का रक्त-पान करने और उसी रक्त से द्रौपदी के बालों को बँधवाने का प्रण किया था। अंत में भीम ने अपनी इस प्रतिज्ञा का पालन किया था। भीमतम = सबसे अधिक भयानक। कृस्ना = द्रौपदी।

[ १३३ ]

सासन - कृषि तैं दूर
दीन प्रजा - पंछी रहैं,
सासक - कृषकन कूर
आर्डिनेंस - चंचौ रचौ ।

चंचौ = धोखा ।

[ १३४ ]

भजत तजत निसि-संग तम,
लखि निसिपति-मुख-चंद,
अंग-नखत लघुदुति दुरत,
सुदुति परत दुतिमंद ।

अंग = पक्ष । नखत = नक्षत्र ।

[ १३५ ]

पागल कौं सिच्छा कहा,
साधू कौं तरवार ?
कहा अंध कौं आरसी,
त्यागी कौं घर-बार ?

[ १३६ ]

कला वहै साँची, करै
आपुनपौ जु बिकास ;
ज्यौं जोवन फूलैं-फलैं
पाइ भानु - परकास।

आपुनपौ = व्यक्तित्व। जीवन = प्राणि-मात्र।

[ १३७ ]

समुझि धरम करि करम, धरि
न फल-चाह मन माँहँ ;
दिवस, रात, तरु देत ज्यौं
प्रभा, अँधेरो, छाँहँ।

[ १३८ ]

स्याम-सुरँग-रँग-करन - कर
रग - रग रँगत उदोत ;
जग-मग जगमग जगमगत,
डग डगमग नहिं होत।

सुरँग-रँग-करन-कर = प्रेम-रूपी रंग की किरणों के हाथों द्वारा। उदोत = प्रकाश। जग-मग = जग का मार्ग। जगमग जगमगत = जग-मग-जगमग होता है, प्रकाश झिलमिलाता है। डग = पद। डगमग नहिं होत = नहीं डिगता, नहीं थरथराता, नहीं फिसलता।

[ १३९ ]

पैरत - पैरत हौं थक्यौ
भव - सागर के बीच ;
कब पाऊँगौ देस वह,
जहाँ न जनम न मीच।

मीच = मृत्यु।

[ १४० ]

दुरगम देस - प्रबेस मैं
मानस मान न हार ;
राम - नाम - तारी सहज
खोलि देति दृढ़ द्वार।

मानस = मन। तारी = ताली।

[ १४१ ]

सखी, दूरि राखौ सबै
दूती - करम - कलाप ;
मन-कानन उपजत - उठत
प्यार आप - ही - आप।

मन-कानन = मन-रूपी वन। प्यार = ( १ ) प्रेम, ( २ ) एक वृक्ष-विशेष, जिसका बीज चिरौंजी है। मध्यभारत एवं बुंदेलखंड में इस वृक्ष को अचार का वृक्ष भी कहते हैं। यह वृक्ष जंगल में अपने आप पैदा होता है, किसी को इसे रोपना नहीं पड़ता।

[ १४२ ]

खरी झाँकरी हित - गली,
बिरह - काँकरी छाइ—
अगम करी तापै अली,
लाज - करी बिठराइ ।

लाज-करी = लज्जा-रूपी हाथी ।

[ १४३ ]

केहि कारन कसकन लगी
भले मनचले लाल !
होइ आँख की किरकिरी,
रही जु पुतरी बाल ?

आँख की किरकिरी = आँखों में पड़कर खटकनेवाला तृण-कण, रज-कण आदि । वह, जिसे देखना न चाहें । आँख की पुतरी = प्रिय व्यक्ति ।

[ १४४ ]

आवत हित-बित-भीख-हित
पति चख - झोरी डारि,
देहु नयन-कर कोप-कन,
मन - भाजन सुसँभारि ।

बित = धन । झोरी डालना = भिक्षा माँगने के लिये झोली उठाना, साधु या भिक्षुक हो जाना ।

[ १४५ ]

अकबक[1] बकत बियोग,
अकबक[2] भूलीं अलि चतुर,
अकबक[3] भे गुरु लोग,
सौतिन हू अकबक[4]-बिकल।

१ अनाप-शनाप, अंडबंड। २ होश, चतुराई। ३ भौचक्के। ४ घबराहट।

[ १४६ ]

चख-चर चंचल, चार मिलि,
नवल-बयस-थल आय––
हित-झँपान लै चित-पथिक
स्मर - गिरि देत चढ़ाय।

चर = (१) नौकर, (२) दूत। नवल-बयस = नवयौवन। झँपान = वह सवारी, जिसे चार आदमी कंधे पर लेकर पहाड़ पर चढ़ाते हैं। पहाड़ी स्थानों पर अमीर लोग इस पर चढ़कर जाते हैं।

[ १४७ ]

बार[1] बित्यौ लखि, बार[2] झुकि
बार[3] बिरह के बार[4];
बार - बार[5] सोचति––'कितै
कीन्हीं बार[6] लबार[7]।'

१ दिन, समय। २ द्वार, दरवाज़ा। ३ बाला। ४ भार, बोझा। ५ फिर-फिर। ६ देर। ७ गप्पी, झूठा।

समय समुझि सुख - मिलन कौ, लहि सुख - चंद - उजास ,
मंद - मंद मंदिर चली लाज - सुखी पिय - पास ।

[ १४८ ]

समय समुझि सुख-मिलन कौ,
लहि मुख - चंद उजास,
मंद - मंद मंदिर चली
लाज - मुखी पिय-पास ।

उजास = प्रकाश, प्रभा ।

[ १४९ ]

गुंजनिकेतन - गुंज तैं
मंजुल वंजुल - कुंज,
बिहरैं कुंजबिहारि तहँ
प्रिय, प्रबीन, रस-पुंज ।

गुंजनिकेतन = भौंरा ।

[ १५० ]

मोह-मूरछा लाइ, करि
चितवन - करन - प्रयोग,
छबि - जादूगरनी करति
बरबस बस चित - लोग ।

करन = क्रिया-रूपी हाथ । लोग = व्यक्ति ।

[ १४८ ]

समय समुझि सुख-मिलन कौ,

लहि मुख - चंद उजास,

मंद - मंद मंदिर चली

लाज - मुखी पिय-पास ।

उजास = प्रकाश, प्रभा ।

[ १४९ ]

गुंजनिकेतन - गुंज तैं

मंजुल वंजुल - कुंज,

बिहरैं कुंजबिहारि तहँ

प्रिय, प्रबीन, रस-पुंज ।

गुंजनिकेतन = भौंरा ।

[ १५० ]

मोह-मूरछा लाइ, करि

चितवन - करन - प्रयोग,

छबि - जादूगरनी करति

बरबस बस चित - लोग ।

करन = किरण-रूपी हाथ । लोग = व्यक्ति ।

[ १५१ ]

छुट्यौ राज, रानी बिकी,
सहत डोम - गृह द्वंद,
मृत सुत हू लखि प्रिया सौं
कर माँगत हरिचंद ।

द्वंद = दुःख, कष्ट । मृत = मरा हुआ ।

[ १५२ ]

छुआछूत - नागिन - डसी
परो जु जाति अचेत,
देत मंत्रना - मंत्र तैं
गांधी - गारुड़ि चेत ।

मंत्रना-मंत्र = उपदेश अथवा सम्मति-रूपी मंत्र । गारुड़ि ( गारुड़ी ) = साँप का विष उतारनेवाला ।

[ १५३ ]

बमचख मची कि बम दियौ
गांधी ओर चलाय,
पै दृढ़ छूआछूत - गढ़
ढहन चहत अरराय ।

बमचख = शोर । गढ़ = क़िला । अरराय = अररररर-शब्द करके ।

[ १५४ ]

बात - झूलि रे फूल यों
निज श्री - भूलि न फूलि,
काल कुटिल कौ कर निरखि,
मिलन चहत तू धूलि।

बात = ( १ ) हवा, वायु, ( २ ) बातें। श्री = ( १ ) शोभा, ( २ ) संपत्ति। न फूलि = गर्व न कर।

[ १५५ ]

होत अथिर रितु-सुमन-सम
सदा बाहरी रूप ;
पर उर - अंतर - रूप चिर
सदाबहार अनूप।

[ १५६ ]

डारैं हास - फुहार - कन
करन-कियारिन माहिं—
सींचें कबि - माली सुरस,
रसिक - सुमन बिकसाहिं।

करन = कर्णों, कान। सुमन = ( १ ) सुंदर मन, ( २ ) पुष्प।

नोट—यह दोहा द्विवेदी-मेला ( प्रयाग ) में हास-परिहास-सम्मेलन के सुअवसर पर वहीं तत्काल लिखे और पढ़े गए दोहों में से है।

[ १५७ ]

सतसंगति लघु - बंस हू
हरि अवगुन गुन देति ;
केहि न मधुर अधरन-धरी
बंसी बस करि लेति ?

लघु-बंस = ( १ ) ओछा कुल, ( २ ) तुच्छ बाँस ।

[ १५८ ]

लैंन - दैंन सपनैं भयौ
बहु बिचार - मन माँहिं ;
आँख खुली, तौ लखि परयौ
हानि-लाहु कछु नाहिं ।

( महाकवि ग़ालिब के आधार पर )

आँख खुली = चेत हुआ । लाहु = लाभ ।

[ १५९ ]

नंदलाल - रँग आल सौं
चीत - चीर रँग लेहु ;
जगत - आलजंजाल कौ
दीमक लगन न देहु ।

रंग = प्रेम । रँग आल = आल रंग, जिससे रँगे गए कपड़े पर दीमक नहीं लगती । चीत = चित्त । आलजंजाल = झंझट, बखेड़ा, माया ।

[ १६० ]

तू हेरत इत-उत फिरत,
वह घट रह्यौ समाय ;
आपौ खोवै आपनों,
मिलै आप ही आय ।

घट = हृदय । आपा = अहंत्व, अहंकार । आप ही = स्वयं परमात्मा ।

[ १६१ ]

अंग-रंग नहिं लखि परति
रंचक चंपक - माल ;
जानि परति तब, जब लगति
लाल - हियैं नव बाल़ ।

( तुलसी और बिहारी के आधार पर )

रंचक = थोड़ा ।

[ १६२ ]

धरि हरि-छबि हिय-कोस मैं
गोपी, हित - पट गोइ ;
बिरहा - डाकू, समय-ठग
तेहि हरि सकैं न कोइ ।

हिय-कोस = हृदय का ख़ज़ाना । हरि सकैं = हरण कर सकें ।

[ १६३ ]

जगति जोति, प्रेमी पतँग
जारति प्रभा - लुभाय ;
हँसति दीपिका, नहिं लखति
जीवन ह्वै किन जाय !

किन = क्यों न ।

[ १६४ ]

सुक सींचत स्रवननि सुधा
कहि-कहि प्रिय पिय-नाम ;
पुनि-पुनि सोइ रस-लालसा
मरिच खवावति बाम ।

सुक = तोता । स्रवननि = कानों में । मरिच = मिर्च । बाम = स्त्री ।

[ १६५ ]

झीनैं अंबर झलमलति
उरजनि - छबि छितराइ ;
रजत-रजनि जुग चंद-दुति
अंबर तैं छिति छाइ ।

अंबर = वस्त्र । रजत-रजनि = चाँदनी रात । अंबर तैं = ( १ ) आकाश से निकलकर, ( २ ) बादल से निकलकर ।

[ १६६ ]

जनु पटु जोबन - जौहरी
तिय-तन-रतन लुभाय—
लियौ चहत, तातैं गयौ
मन - स्वामी अकुलाय ।

पटु = निपुण, कुशल ।

[ १६७ ]

सर लगि छत करि, हरि रकत,
हतप्रभ करत सुअंग ;
चितवन सुख भरि, चपल करि,
चित पर चीतत रंग ।

छत = घाव । हतप्रभ = प्रभा-हीन, श्री-विहीन । रंग = प्रेम-रंग ।

[ १६८ ]

धाय धरति जौ अंग नहिं
मुरछा - अली अयान,
उमगि प्रान-पति - संग तौ
करतौ प्रान पयान ।

अयान = अजान । पयान = गमन ।

[ १६९ ]

बिरह-उदधि-दुख-बीचि तैं
नारी - नाव बचाइ—
दियौ आइ पिय-ज्वार जनु
दरस - तीर दिखराइ ।

पिय-ज्वार = प्रिय पति-रूपी ज्वार ।

[ १७० ]

लहि पिय-रबि तैं हित-किरन
बिकसित रह्यौ अमंद ;
आइ बीच अनरस-अवनि
किय मलीन मुख - चंद ।

पिय-रबि = प्रिय पति-रूपी सूर्य । बिकसित = खिला । अनरस-अवनि = रुष्टता-रूपिणी पृथ्वी ।

[ १७१ ]

जे जग जुग बिछुरे रहे
हम तैं हरिजन लोग ,
गाँधी-जोगी जोग किय
छन ही जुगल - सँजोग ।

जीवन - सम सतरंज सखि, सावधान ह्वै खेलि ,
बस जय लहिबो ध्यान धरि, तजि मायक रँगरेलि ।

[ १७२ ]

गाँधीजू व्रत - रत भए,
भारत - मुख मुरझात ;
टूटत नेतन को हियो,
द्विज-हरिजन जुरि जात ।

[ १७३ ]

अपनेहिं अंग अछूत करि
पर-अछूत मैं खोय,
जो जैसी करनी करै,
तैसो भरनी होय ।

[ १७४ ]

जीवन-सम सतरंज सखि,
सावधान ह्वै खेलि,
बस जय लहिबो ध्यान धरि,
तजि मायक रँगरेलि ।

[ १७२ ]

गाँधीजू ब्रत - रत भए,
भारत - मुख मुरझात ;
टूटत नेतन कौ हियौ,
द्विज-हरिजन जुरि जात।

[ १७३ ]

अपनेहिं अंग अछूत करि
पर-अछूत भे लोय,
जो जैसी करनी करै,
तैसी भरनी होय।

[ १७४ ]

जीवन-सम सतरंज सखि,
सावधान ह्वै खेलि,
बस जय लहिबो ध्यान धरि,
तजि मायक रँगरेलि।

[ १७५ ]

कबिता-कामिनि-कंत बनि
कलिजुग के कबिराज—
डगर-डगर, घर-घर फिरत
टका - काज मुहताज ।

[ १७६ ]

कबि-कोबिद पालत हुते
जे नरपाल सुजान,
पालत आज खुसामदी,
मोटर, गनिका, स्वान ।

[ १७७ ]

मिलत न भोजन, नगन तन,
मन मलीन, पथ - बासु,
निरधनता साकार लखि
ढारति करुना आँसु ।

[ १७८ ]

पुसकर-रज तैं मन-मुकुर
पावत इतौ उजास,
होंन लगत बिंबित तुरत
सुचि, अनंत परकास।

पुसकर = (१) पुष्कर-तीर्थ, जो अजमेर के पास है। यहाँ ब्रह्मा ने तप किया था। इसका माहात्म्य पद्म-पुराण और नारद-पुराण में गाया गया है, (२) कमल। रज = (१) धूल, (२) पराग।

[ १७९ ]

हिय-प्रदीप-हित-जोति लहि
अग जग-बासी स्याम!
दृग-दरपन बिंबित करहु
निज छबि आठौं जाम।

[ १८० ]

जोति-उघरनी तैं अजहुँ
खोलि कपट-पट-द्वारु;
प्रभु, पंजर-पिंजर-परयौ
पंछी-प्रान उबारु।

पंजर-पिंजर = शरीर-रूपी पिंजड़ा।

[ १८१ ]

बिरह-सिंधु उमड़्यौ इतौ
पिय - पयान - तूफ़ान ,
बिथा - बीचि बूड़त अली,
अथिर प्रान - जलजान ।

पिय-पयान-तूफ़ान = प्रिय पति का गमन-रूपी तूफ़ान । बिथा-बीचि = व्यथा की लहरों के बीच । प्रान-जलजान = प्राण-रूपी जहाज़ ।

[ १८२ ]

खरी दूबरी तिय करी
बिरह निठुर, बरजोर ,
चितवन चढ़ति पहार जनु
जब चितवति मम ओर ।

[ १८३ ]

सहज सकुच-सुखमा-सहित
सोहत रूप अनूप ;
लाजवती ललना लता
लाजवती - अनुरूप ।

सुखमा = शोभा, छटा । अनुरूप = समान ।

[ १८४ ]

राधावर - अधरन - धरी
बाँसुरिया बौराइ—
प्रतिपल पियत पियूख, पै
विषम विषहिं बरसाइ ।

अधरन = ओठ । पियूख = अमृत ।

[ १८५ ]

चंचल चित-गुन मैं अली,
अदभुत बात लखाय ;
चालक चतुर चलाँक ह्व
बाँधन चलि बँधि जाय !

चित-गुन = चित्त-रूपी रस्सी । चालक = चलानेवाला ।

[ १८६ ]

है कलिहारी - तूल,
कलहारी, पिय-कल-हरनि ;
मुख तौ सुंदर फूल,
हियँ-मूल बिस-गाँठ पै ।

कलिहारी = एक बिषैला पौधा, जिसका फूल अत्यंत सुंदर होता है, और जड़ में बिषैली गाँठें रहती हैं ।

[ १८७ ]

कहा समुझि इनकौं दियौ
लोयन लोयन - नाम,
लोय - सरिस बालम - बिरह
बरत जु बिना बिराम।

लोयन = लोगों ने। लोयन = लोचन। लोय = लौ।

[ १८८ ]

सुरस - सुगंध-बिकास-बिँधि
चतुर मधुप मधु - अंध !
पदुमिनि - प्रेम - प्रबंध परि
लियौ ज्ञान कौ धंध !!

[ १८९ ]

जोबन-मकतब तौ अजब
करतब करत लखाय;
पढ़ैं प्रेम-पोथी सुमति,
पै मति मारी जाय !

सुमति = बुद्धिमान्।

[ १६० ]

गुंजनिकेतन - गुंज - जुत
हुतौ कितौ मनरंज !
लुंज - पुंज सो कुंज लखि
क्यों न होइ मन रंज ?

गुंजनिकेतन = भौंरा । मनरंज = मनोरंजन करनेवाला । लुंज = ठूँठ ।

[ १६१ ]

देस कला नव बिसतरत,
हरत ताप चहुँ ओर,
करत प्रफुल्ल प्रफुल्लचँद
चतुरन - चित्त - चकोर ।

प्रफुल्लचँद = बंगाल के प्रसिद्ध राष्ट्रीय नेता सर प्रफुल्लचंद्र राय । कला, ताप, प्रफुल्ल, प्रफुल्लचंद, ये चारो श्लिष्ट पद हैं ।

[ १६२ ]

भारत - भूधर तैं ढरति
देस - प्रेम - जल - धार,
आर्डिनेंस - इसपंज लै
सोखन चह सरकार !

भूधर = पहाड़, पर्वत । आर्डिनेंस-इसपंज = आर्डिनेंस-रूपी स्पंज । स्पंज झावें की तरह का एक प्रकार का बहुत मुलायम और रेशेदार पदार्थ होता है, जिसमें बहुत-से छोटे-छोटे छेद होते हैं । इन्हीं छेदों से वह बहुत-सा पानी सोख लेता है । और, जब यह दबाया जाता है, तब इसमें का सारा पानी बाहर निकल जाता है ।

[ १६३ ]

काम, दाम, आराम कौ
सुघर समनवय होय,
तौ सुरपुर की कलपना
कबहूँ करै न कोय।

समनवय ( समन्वय ) = संयोग । कलपना = कल्पना ।

[ १६४ ]

जटित सितारन - छंद,
अंगनि अंबर झलमलत ;
चली जाति गति मंद,
सजनि-रजनि मुख-चंद-दुति।

सितारन = ( १ ) सलमा-सितारा, ( २ ) तारागण । छंद = समूह । अंबर = ( १ ) वस्त्र, ( २ ) आकाश ।

[ १६५ ]

बसि ऊँचें कुट छन सुमन !
मन इतरैए नाहिं ;
यह बिकास दिन द्वैक कौ,
मिलिहै माटी माहिं ।

कुट = ( १ ) वृक्ष, ( २ ) गढ़ । सुमन = ( १ ) फूल, ( २ ) अच्छे मनवाला । विकास = ( १ ) प्रस्फुटन, खिलना, ( २ ) उन्नति, वृद्धि । मिट्टी में मिलना = ( १ ) टूटकर धूल में गिरना, ( २ ) नष्ट होना ।

[ १६६ ]

सुबरन होत खरो - खरो
लहैं आँच कौ संग ;
सुजनन पै त्यौं साँच तैं
चढ़त चौगुनौं रंग।

[ १६७ ]

कविता, कंचन, कामिनी
करैं कृपा की कोर,
करनि पसारै कौन फिर
वा अनंत की ओर ?

[ १६८ ]

फूटि-फूटि बँधि रव करतिं
बीच त्रिबेनी - बीच ;
फूटि - फूटि रोवतिँ लखत
मुकत नीच तैं नीच।

फूटि-फूटि = पृथक् हो-होकर। रव = आवाज़। बीच = लहर।

[ १९९ ]

बंदि बिनायक बिघन-अरि,
न छन बिघन समुहाहिं ;
कर-इंगित के करत हीं
छुईमुई ह्वै जाहिं ।

समुहाहिं = सामना करें । इंगित करत ही = इशारा करते ही ।
छुईमुई = लाजवंती-नामक बेलि ।

[ २०० ]

नंद-नंद सुख-कंद कौ
मंद हँसत मुख-चंद,
नसत द्वंद-छलछंद-तम,
जगत जगत आनंद ।

# दोहों की अकारादिक्रम-सूची

# दुलारे-दोहावली

पर

## हिंदी के धुरंधर कवियों और विद्वानों की सम्मतियाँ

### १. कवियों की सम्मतियाँ

व्रजभाषा के विद्यावयोवृद्ध कविश्रेष्ठ रायबहादुर लाला सीतारामजी बी० ए०—

सतसैया के दोहरा, ज्यों नावक के तीर;
देखत को छोटे लगैं, घाव करैं गंभीर।
तिनसे बढ़ि दोहा रचे सुकबि दुलारेलाल!

छायावाद के श्रेष्ठ महाकवि पं० सुमित्रानंदनजी पंत—प्रायः प्रत्येक दोहा आपने मौलिक प्रतिभा, कोमल पद-विन्यास एवं काव्योचित भाव-विलास से सजाया है। शृंगार तथा प्रकृति-प्रधान दोहे मुझे अधिक पसंद हैं। तुलनात्मक दृष्टि से मध्यकालीन महारथियों की रचनाओं से वे होड़ लगाते हैं। आपकी सफलता के लिये मैं हार्दिक बधाई देता हूँ।

हिंदी-साहित्य के सर्वश्रेष्ठ इतिहासकार, सुप्रसिद्ध समालोचक, विद्वद्वर राय-बहादुर पं० शुकदेवविहारी मिश्र बी० ए०—पं० सुमित्रानंदनजी पंत ने दुलारे-दोहावली के संबंध में जो कुछ लिखा है, उससे मैं अक्षरशः सहमत हूँ।

सरस्वती-संपादक कविवर ठाकुर श्रीनाथसिंहजी—अगस्त की सुधा में भी मैंने आपके दोहे पढ़े। मुझे आपके सब दोहे पसंद आए। यदि अवसर मिला, तो शीघ्र ही मेरा इरादा आपके दोहों के बारे में एक छोटा-सा लेख लिखने का है।...आपका 'स्मर-बाण' दोहा बिहारी के दोहों से बाज़ी मार ले गया है! थोड़े शब्दों में बड़ी बात व्यक्त करने के लिये बिहारी प्रसिद्ध हैं। पर, जान पड़ता है, आप उनकी इस प्रसिद्धि पर चोट करेंगे।...मैं दोहों का विरोधी था...,पर आपके दोहों ने इस दिशा में भी मेरी रुचि उत्पन्न कर दी है।

व्रजभाषा के प्रसिद्ध कवि श्रीश्यामनाथजी 'द्विजश्याम'—

सुधुनि, सुलच्छन, गुन-भरे, भूषन-धरे, रसाल,
शत दोहा रचि सत सुयश लह्यो दुलारेलाल।

हिंदी-संसार में व्याकरण के सबसे बड़े पंडित, व्याकरणाचार्य कविवर पं० कामताप्रसादजी गुरु—आपकी रचना प्रशंसनीय है। आपके रचे हुए दोहे पढ़ने से अनेक

स्थानों में बिहारीलाल का स्मरण हो आता है... । कुछ दिनों में 'दुलारे-सतसई' तैयार होकर हिंदी-साहित्य का गौरव बढ़ाएगी ।

हिंदी के विद्यावयोवृद्ध लेखक, विद्वद्वर रायबहादुर डॉक्टर हीरालालजी डी० लिट्०, रिटायर्ड डिप्टी-कमिश्नर, भूतपूर्व सभापति नागरी-प्रचारिणी सभा—इसमें संदेह नहीं कि आपके दोहे बिहारी के दोहों से स्पर्धा करते हैं । इस प्रकार के सात शतक तैयार होने पर बिहारी की सतसई के समान 'दुलारे-सतसई' प्रस्तुत हो जायगी । सुनता हूँ, किसी दूसरे संस्करण के लिये आप एक विस्तृत भूमिका भी लिख रहे हैं, जिसमें व्रजभाषा-काव्य पर अच्छा प्रकाश डाला है, सो योग्य ही है ।

कवि-भूषण कविराज पं० बिहारीलालजी भट्ट—इसमें जितने दोहे आए हैं, वे सभी एक-से-एक अपूर्व जँचते हैं । कोई भी दोहा ऐसा नहीं, जो अलंकारों के चमत्कार से ख़ाली हो, तिसमें रूपक के रंग का तो ढंग ही निराला है...।

सुप्रसिद्ध काव्य-मर्मज्ञ और समालोचक, कविवर पं० किशोरीदास वाजपेयी—फिर आप मुझे अपनी 'कवि-कुटीर' पर लिवा ले गए । कविजनोचित स्थान तथा ठाट-बाट देखकर तबीयत ख़ुश हो गई ।.........'दुलारे-दोहावली' की चर्चा छिड़ी । यह कितने सौभाग्य की बात है कि इस ज़माने में भी व्रजभाषा में ऐसे-ऐसे रत्न पैदा हो रहे हैं ! यह जानकर किसे प्रसन्नता न होगी कि भार्गवजी की व्रजभाषा-कविता पर खड़ी बोली के स्तंभ श्रीनिरालाजी भी क़ुर्बान हैं, और श्रीसिलाकारीजी उसका एक बृहत् भाष्य बना रहे हैं ! 'रत्नं समागच्छतु कांचनेन ।' स्वागत है ! इसी सिलसिले में आपने अपनी दोहावली के कुछ उत्तम दोहे सुनाए । मैंने भी दाद दी । तब आपने बतलाया कि "ये दोहे तो चुने हुए नहीं हैं, जैसा कि कुछ लोग समझते हैं ।" यह सुनकर और भी आश्चर्य हुआ । इसी समय आपने बतलाया कि 'लाज-लगाम'वाले दोहे को तथा इसी प्रकार के अन्य कितने ही दोहों को प्रखर समालोचक ठाकुर श्रीनाथसिंहजी बिहारी की कृति से भी बहुत बढ़कर समझते हैं । यह सुनकर मेरी छाती गर्व से तन गई, क्योंकि मैं तो व्रजभाषा का पक्षपाती हूँ ही । ठाकुर श्रीनाथसिंहजी हरिऔधजी को भी कुछ नहीं समझते, जो सपार्टी व्रजभाषा को मुर्दा भाषा बतलाते हैं, जब 'दुलारे-दोहावली' की व्रजभाषा-कविता पर इस तरह लट्टू हैं, तब और क्या बाक़ी रहा ? जादू वह, जो सिर पर चढ़कर बोले । मैंने भी आपकी कविता की तारीफ़ की ; ख़ूब की । अब आपने बढ़िया ख़रबूज़े और शर्बत मँगाया । परंतु मुझे ख़रबूज़ों में कुछ स्वाद ही न आया ! यह ख़रबूज़ों का दोष न था, वे तो बढ़िया थे । बात यह थी कि पहले तो भार्गवजी की मीठी-से-मीठी कविता का स्वाद लिया, जिसके आगे 'दाख दुरी, मिसरी मुरी औ' सुधा रही सकुचाय ।' उसके बाद वे ख़रबूज़े आए । तब भला, कैसे अच्छे लगें ? अंगूर चखकर निबौरी कौन-सी जीभ पसंद करेगी ? परंतु भार्गवजी के निर्हेतुक प्रेम ने उनमें और अधिक मिठास पैदा कर दी । बड़े स्वाद से खाए, मैंने भी और भार्गवजी ने भी । फिर एक-एक गिलास शर्बत पिया । अब मैंने

बिदा माँगी । खड़े-खड़े भी कुछ ऐसी ही बातें होती रहीं । बड़े प्रेम से आपने बिदा किया ।

भूतपूर्व 'माधुरी'-संपादक कविवर पं० रामसेवक त्रिपाठी—एक दीर्घ काल के पश्चात् इतनी दिव्य एवं सुंदर चीज़ नज़र आई । दोहा-जैसे छोटे छंद में अमूल्य भावों का सफल चित्रण देखकर तबीयत फड़क उठी । कुछ दोहे निस्संदेह 'बिहारी' की टक्कर के हैं । शेष दोहे भी वर्तमान हिंदी-जगत् में अपना सानी नहीं रखते । आपकी अद्वितीय काव्य-कुशलता को देखकर मन-ही-मन मुग्ध हो रहा हूँ । इस स्तुत्य सफलता पर मेरी हार्दिक बधाई स्वीकार कीजिए । मेरा विश्वास है, इस पुस्तक का सर्वत्र आदर होगा । इतना ही नहीं, बल्कि जैसे-जैसे समय बीतता जायगा, इसका आदर बढ़ता जायगा । पक्षपात और द्वेष का चश्मा उतारकर जो भी योग्य सज्जन 'दोहावली' का अवलोकन करेंगे, उन्हें भी मेरी ही भाँति कहना पड़ेगा ।

कविवर श्रीलक्ष्मीशंकर मिश्र 'अरुण' बी० ए०—आधुनिक ब्रजभाषा की पुस्तकों में इस दोहावली का सर्वश्रेष्ठ स्थान है । सभी दोहे सुंदर और सुललित हैं । विषय-निर्वाह, पद-योजना, ध्वनि और अलंकार के लक्षणों से युक्त इस रचना का हिंदी-संसार यथेष्ट आदर करेगा, ऐसा मेरा विश्वास है । आपकी भाषा में सरसता है, प्रवाह है, और एक अनूठापन है, जो प्राचीन कवियों की रचनाओं में भी पूर्ण रूप से नहीं मिलता । बिहारी और मतिराम के दोहों से भी आपके कुछ दोहे, भाव और सरसता की दृष्टि से, बहुत बढ़ गए हैं । चमत्कार और मौलिकता आपकी रचनाओं का प्रधान गुण है ! आशा है, आपकी दोहावली ब्रजभाषा-साहित्य के भांडार का एक अति उज्ज्वल रत्न बनेगी ।

ब्रजभाषा के कविवर पं० उमाशंकर वाजपेयी 'उमेश' एम्० ए०—

I am extremely delighted with its freshness, strength, originality and beauty and in my opinion it is a work of permanent interest, wonderful power and marked genius. You have originated a new style of your own in Brija Bhasha and I consider you to be the Poet of the foremost rank.

ब्रजभाषा के कविश्रेष्ठ पं० शिवरत्नजी शुक्ल 'सिरस'—दुलारे-दोहावली मिली, उसे पढ़ा । रूपकालंकारादि से दोहे पूर्ण हैं । आपने बिहारी के साथ कविता की समानांतर-रेखा खींची है । संकुचित स्थानों में, जहाँ कहीं आप बिहारी से मिलते देख पड़ते हैं, वहाँ भी आपने भिन्न भावांकन के साथ पृथक् ही रहने का अच्छा प्रयास किया है । आपके दोहों में भाव बढ़िया हैं, और वे अनुप्रास तथा यमक से जगमगा रहे हैं ।

दोहा की सकरी गली में साधारणतः सिकुड़कर चलना पड़ता है, पर वहाँ भी आपने कविता को भूषित वेश में निकाला है । अस्तु । यह आपकी रचना सराहनीय है । ब्रजभाषा में कविता करने के लिये आपको बधाई है ।

महाकवि श्रीमैथिलीशरणजी गुप्त—'दुलारे-दोहावली' की रचना जिस परंपरा को लेकर की गई है...,वह आजकल के लिये विलक्षण वस्तु है, इसमें संदेह नहीं, किंतु मुझे आशा नहीं कि वह परंपरा फिर भी आगे बढ़ सकेगी। उसे आयत्त करने की शक्ति सहज नहीं। दुलारेलालजी ने पूर्व जन्म के संस्कार से ही उसे पाया होगा। उनका शब्द-शिल्प देखकर आनंद के साथ-साथ कौतूहल और विस्मय भी होता है। उनकी इस प्राचीन शैली की सफलता में ही एक नूतनता भरी है। उनकी सूझ-बूझ की नवीनता का कहना ही क्या? आज लोग भले ही उन पर टीका-टिप्पणी करें, परंतु हिंदी-काव्य के दोहा-साहित्य के इतिहास में प्राचीनों के साथ उनका भी एक विशेष स्थान होगा ही। एक मित्र के नाते उसके लिये मैं उन्हें सहर्ष बधाई देता हूँ।

सुकवि श्रीमती रामकुमारी चौहान—इसमें कोमल-कांत पदावली का कमनीय कोष है। भाव और भाषा में भली भाँति भव्यता भर दी गई है। बिहारी के बाद 'व्रज'-वाटिका को ससौरभ, सरस और वासंती बनाने का श्रेय दोहावली ही को मिलता है।

कवि-सम्राट् पंडित अयोध्यासिंहजी उपाध्याय 'हरिऔध'—

काके दृग बिलसे नहीं लहे सु-मुकुता-हार,
देखि दुलारेलाल-कृत दोहावली-दुलार?
बनी सरस दोहावली, बरसि सुधा-रस-धार,
कौन दुलारेलाल के दिल कौ लहे दुलार?

कविवर मुंशी अजमेरीजी दुलारे-दोहावली में 'आठ ठाट कौ मेल' पाते हैं—

बनक बिहारीलाल की, अरु रहीम की उक्ति,
मधुराई मतिराम की, त्यों जमाल की जुक्ति।
पदमाकर की पद-अवलि, रसनिधि की रस-नीति;
बिदित बृंद की बिग्यता, रतनाकर की रीति।

अजमेरी

कविवर प्रोफ़ेसर रामदास गौड़ एम्० ए०—२०० दोहों तक आँखें पहुँच गईं। बढ़े चलिए। ७०० पूरे कीजिए। बड़े बाँके दोहे हैं। राजनीतिक दोहे महत्त्व के हैं। रचना-काल के अंतःसाक्षी भी हैं। मुझे तो आपके कई अनुपम दोहे बिहारी से भी चोखे लगते हैं। आजकल के विषयों का समावेश करके आपने इन्हें समयानुकूल बना दिया है। रत्नाकर-जी ऐसा नहीं कर सके।

व्यंग्य-वाचस्पति सुकवि पं० रामनारायण शर्मा—दुलारे-दोहावली के कल्पना-चित्रों को देख स्वयं चित्र-सा बन गया हूँ। 'चतुर चितेरे' को ऐसे चित्रांकन के उपलक्ष्य में बधाई! प्रत्येक दोहे में अपूर्व उड़ान है, जो पिछले कवियों में कदापि नहीं पाई जाती।

# २. विद्वानों की सम्मतियाँ

सरस्वती-संपादक पं० देवीदत्तजी शुक्ल—मैं ब्रजभाषा नहीं जानता, तो भी इसे पढ़ गया। कई दोहे बहुत सुंदर जान पड़े। १५, २७, २८, ३३, ३६, ५२, ६१, ६२, ७६, ७७, ८३ नंबर के दोहे मुझे अधिक पसंद आए। यदि आपके दोहे खड़ी बोली में होते, तो उनसे राष्ट्र-भाषा का निस्संदेह गौरव बढ़ता, तथापि सफल कविता-रचना के लिये आपको बधाई है।

हिंदी के प्रसिद्ध आलोचक पं० भगीरथप्रसादजी दीक्षित—दोहे अत्युच्च कोटि के हैं। इस छोटे-से संग्रह में सब रसों का समावेश किया गया है। सामयिक प्रगति को भी कई दोहों द्वारा अच्छा व्यक्त किया गया है। उदाहरण-स्वरूप एक दोहा यहाँ प्रस्तुत है—

यौरप-दुःशासन निठुर खींचत लखि निधि-चीर—
जन्मभूमि-कृष्णा करी 'मोहन' अभय-शरीर ॥ ५२ ॥

शांत-रस का भी एक दोहा अवलोकन कीजिए—

नीच मीच कौं मत कहै, जनि उर करै उदास ;
अंतरंगिनी प्रिय अली पहुँचावति पिय-पास ॥ ६८ ॥

इन उदाहरणों द्वारा हम भार्गवजी की उत्कृष्ट रचना का अनुमान कर सकते हैं। आपने इसका द्वितीय संस्करण और भी परिष्कृत रूप में निकाला है। हम इस एक शतक को शीघ्र ही सप्तशतक के रूप में देखने के अभिलाषी हैं।

पंजाब के प्रसिद्ध विद्वान्, स्त्री-शिक्षा के स्तंभ तथा कन्या-महाविद्यालय के संस्थापक लाला देवराज—मैं समझता था, अब ब्रजभाषा में वैसी रस-भरी रचना नहीं हो सकती, पर आपकी दोहावली को देखकर मैं कुछ और ही समझने लगा हूँ। क्या आपके रूप में बिहारी ने अवतार तो नहीं ले लिया! 'दुलारेलाल' और 'बिहारीलाल' नाम बहुत मिलते हैं। काम में भी सादृश्य है। नामों के अक्षर और मात्राएँ भी समान। आप बिहारी के आधुनिक संस्करण तो नहीं? दोहे सर्वथा अच्छे हैं। दोहावली क्या सतसई में परिणत होगी? हो!

श्रीपरशुराम मेहरोत्रा एम्० ए०—श्रीमैथिलीशरणजी के शब्दों में मैं भार्गवजी के शब्द-शिल्प एवं सूझ-बूझ की नवीनता से प्रभावित हुआ हूँ। 'दुलारे-दोहावली' लिखकर भार्गवजी ने अपने को एक उच्च कोटि का कवि सिद्ध किया है। उक्त पुस्तिका के अधिकांश दोहे भाव और माधुर्य-पूर्ण हैं।

हिंदी के प्रसिद्ध लेखक पं० हनूमानप्रसाद शर्मा वैद्यशास्त्री—दुलारे-दोहावली बनारस में बहुत पसंद की गई। कुछ लोगों का कथन है कि कहीं-कहीं इतना सुंदर भाव आपने भर दिया है कि महाकवि बिहारीलाल भी उतना सुंदर भाव नहीं भर सके। मेरी भी यही सम्मति है।

हिंदी की प्रसिद्ध लेखिका कुमारी अमृतलता स्नातिका, प्रभाकर—मैं 'दुलारे-दोहावली' की कितने दिनों से प्रशंसा सुनकर देखने को लालायित हो रही थी। मेरे अहो-भाग्य हैं कि मुझे भी इस पुस्तिका का पीयूष पान करने का सुअवसर प्राप्त हुआ। इसके एक-एक पद्य में अलंकारों की झड़ी तथा ब्रजभाषा का सौष्ठव निहारकर श्रीभार्गवजी की अलौकिक कृति पर मन गद्गद हो जाता है। मैं तो समझ रही थी कि कवि बिहारीलाल के साथ ही ब्रजभाषा की कविता लुप्त हो गई। पर मेरा मनोभाव ही ग़लत निकला। दुलारे-दोहावली के ६६, ६७ नंबर के दोहे बिहारी से भी भावों में कहीं अधिक बढ़े-चढ़े हैं। मैं इस कविता-कानन के मधुकर की काव्य-कुशलता पर उन्हें हार्दिक बधाई देती हूँ।

पंजाब के सर्वश्रेष्ठ लेखक श्रीयुत संतरामजी बी० ए०—मित्र, आपने तो सचमुच कमाल कर दिया। मैं नहीं समझता था, आप ऐसे अच्छे दोहे लिख सकते हैं। मैं न तो कवि हूँ, और न काव्य-मर्मज्ञ, केवल मनोरंजन के लिये कभी-कभी कविता का रसास्वादन कर लिया करता हूँ। आपकी दोहावली पढ़कर मुझे बड़ा ही आनंद आया। कोई-कोई दोहा तो इतना अच्छा है कि पढ़ते ही अनायास 'वाह-वाह' निकल पड़ती है। पुराने कवियों के दोहों में जो-जो उत्तम गुण माने जाते हैं, वे सब आपके दोहों में मिलते हैं। अब यह कहना कठिन है कि केवल प्राचीन कवि ही अच्छे दोहे लिख गए हैं, नवीन कवि वैसे नहीं लिख सकते। मेरी स्त्री ने भी आपकी दोहावली को बहुत पसंद किया है।

श्रीकालीचरण चटर्जी एम्० ए० हेडमास्टर—आपको इस अनुपम कृति के लिये हार्दिक बधाई। यह असंभव है कि इस उत्कृष्ट रचना को पढ़कर कविवर श्रीबिहारीलाल की 'सतसई' का ध्यान न आवे। आपकी कविता मर्मस्पर्शी तथा अत्युच्च कोटि की है। कितने ही दोहे तो हिंदी-साहित्य में बेजोड़ हैं! इनमें थोड़े-से ही शब्दों में गहन विचार कूट-कूटकर भरे गए हैं। मुझे विश्वास है कि जब तक हिंदी-भाषा इस संसार में प्रचलित रहेगी, तब तक आपके दोहे हिंदी-साहित्य-भांडार के अमल, अमोल रत्न बने रहेंगे। साहित्य-सम्मेलन आदि की परीक्षाओं के पाठ्य-क्रम में इस पुस्तक को शीघ्र ही स्थान मिलना चाहिए।

पं० जीवनचंद जोशी एम्० ए०—आपने 'दोहावली' लिखकर हिंदी-संसार में अच्छी हलचल मचा दी है। जिस रचना में श्रीसुमित्रानंदन पंतजी को 'प्राचीन काव्यादर्श' के सर्वोत्कृष्ट उदाहरण मिलते हैं, जिस रचना को श्रीसूर्यकांत त्रिपाठीजी ब्रजभाषा-साहित्य की सर्वोत्तम कृति समझते हैं, जिस रचना के दोहे रायबहादुर श्रीहीरालालजी की सम्मति में बिहारी के दोहों से स्पर्धा करते हैं, जिन दोहों में ठाकुर श्रीनाथसिंह-से दोहा-विरोधियों को भी अपनी ओर आकृष्ट करने की शक्ति है, जिन दोहों पर श्रीलोकनाथजी टीका लिखना चाहते हैं, ऐसी रचना के बारे में दो सम्मतियाँ हो ही नहीं सकतीं। जो श्रेय अन्य कवियों को सप्तशती लिखकर प्राप्त हुआ है, वह, ज्ञात होता है, आप शतक

लिखकर ही पा लेंगे । इस सफलता के लिये बधाई देता हूँ । मैं कभी-कभी यह सोचता हूँ कि आपकी 'दोहावली' ( शतक ) पर ही जब काव्य-मर्मज्ञ इस प्रकार मुग्ध हैं, और भूरि-भूरि प्रशंसा करते हैं, तो आपकी सप्तशती के प्रकाशित होने पर हिंदी-संसार में न-जाने कैसी क्रांति उपस्थित होगी ! पदार्थवाद के इस युग में जब कि पुराने विचार, पुरानी परिपाटी, पुराने आदर्श, और तो और, पुराण पुरुष के अस्तित्व पर भी आक्रमण हो रहे हैं, आपका प्राचीन आदर्शों को अपनाना और भारतीय संस्कृति के इस उपेक्षा काल में "नंद दुलारेलाल" से हृदय में निवास करने की प्रार्थना करना वास्तव में बड़े ही साहस का कार्य है । आपने अंध-अनुकरण, अनुवाद और अनुराग से दूर रह स्वकीय अनुभवों को ही सरल, सुगम रूप में हिंदी-संसार के समक्ष रक्खा है, यह सर्वथा प्रशंसनीय है । हिंदी को अभी आपसे बहुत आशाएँ हैं ।

---



